## अष्टादश अध्याय।

ब्राह्मणको यदि चारो वर्णोंकी स्त्रियोंसे पुत्र हो, तो वह लोग यथासमय पैतृक धन दशधा विभक्त करें। उनमेंसे चार अंश ब्राह्मणी पुत्र, तीन अंश क्षत्रिय पुत्र, दो अंश वैश्य पुत्र और एक अंश शूद्र पुत्र ग्रहण करें। यदि ब्राह्मणको शूद्रा पुत्र व्यतीत और तीन पुत्र हों, तो वह धन नवधा विभक्त करे और उस वर्णानुक्रमसे प्रत्येक चार, तीन और दो भाग विभक्त धनांश ग्रहण करें। वैश्य पुत्र व्यतीत तीन पुत्र होनेसे, धनको आठ भाग करे, उनमेंसे प्रत्येक चार, तीन और एक भाग अनुक्रमसे ग्रहण करें। क्षत्रिया पुत्र व्यतीत तीन पुत्र होनेसे धनको सात भागकर, उनमेंसे चार, दो और एक भाग ग्रहण करें। ब्राह्मणी पुत्र व्यतीत तीन पुत्र होनेसे, धनके छः भाग कर प्रत्येक तीन, दो और एक भाग ग्रहण करें। क्षत्रियकी क्षत्रिया, वैश्या और शूद्रा पत्नीके गर्भजात पुत्रोंको भी यही विभाग मिलेगा (अर्थात् तीन अंश दो अंश और एक अंश मिलेगा)। यदि ब्राह्मणको ब्राह्मण और क्षत्रिय यही दो सन्तान हों, तो धनके सात भागकर, उनमेंसे ब्राह्मण चार भाग और क्षत्रिय तीन भाग ले। यदि ब्राह्मणको ब्राह्मण और वैश्य यह दो पुत्र हों, तो उसका धन छः भागोंमें विभक्तकर चार अंश ब्राह्मण और दो अंश क्षत्रिय ले। यदि ब्राह्मणको ब्राह्मण और शूद्र यह दो पुत्र हों, तो उस धनके पांच भागकर चार अंश ब्राह्मण और एक अंश शूद्र ले। और यदि ब्राह्मण वा क्षत्रियको क्षत्रिय और वैश्य यह दो पुत्र हों, तो उस धनके पांच भाग करे; क्षत्रिय तीन अंश और वैश्य दो अंश ग्रहण करे। और यदि ब्राह्मण वा क्षत्रियको क्षत्रिय और शूद्र यह दो पुत्र हों, तो उस धनको चार भागमें विभक्तकर, तीन अंश क्षत्रिय और एक अंश शूद्र ग्रहण करे। यदि ब्राह्मण, क्षत्रिय वा वैश्यको वैश्य और शूद्र यह दो पुत्र हों, तो उस धनके तीन भाग कर, दो भाग वैश्य और एक भाग शूद्र ग्रहण करे। यदि ब्राह्मणको एक मात्र पुत्र क्षत्रिय वा वैश्य जातिका हो, तो वही सब धनका अधिकारी होगा। क्षत्रियका एकमात्र पुत्र क्षत्रिय वा वैश्य होनेसे, वैश्यका एक मात्र पुत्र वैश्य होनेसे और शूद्रका एक मात्र पुत्र शूद्र होनेसे, वही पुत्र सकल धनाधिकारी होगा। द्विजातिका एक मात्र पुत्र—शूद्र होनेसे वह अर्द्धांशका अधिकारी होगा। अपुत्रके धनकी जो गति होती है वही गति द्वितीय अर्द्धांशकी होगी। मातृगण पुत्र भागानुसार हिस्सा पावेंगी। अविवाहित बहिनें भी भ्रातृ-भागानुसार हिस्सा पावेंगी। सवर्णा बहुपुत्र समांश ग्रहण करेंगे। छोटे भाई ज्येष्ठ भ्राताको श्रेष्ठ उद्धार रूप किञ्चिदधिक भाग देवें। यदि दो ब्राह्मणी पुत्र और एक शूद्रापुत्र हो, तो

पुत्र द्रय इस धनके नव भागकर आठ भाग ब्राह्मणी पुत्र और एक भाग शूद्रापुत्र ग्रहण करें। और यदि दो शूद्रापुत्र और एक ब्राह्मणीपुत्र हो तो, छः धनभागोंमें विभक्त उस धनके चार भाग ब्राह्मण और एक एक भाग शूद्रापुत्रगण ग्रहण करें। इसी प्रकार और जगह भी अंशकी कल्पना होगी। विभक्त होनेके बाद एकान्नवर्त्ती होकर पुनः यदि भाग करें, तो सम भाग होगा; वहां ज्येष्ठत्व नहीं रहेगा। पैतृक धन विनष्ट न कर निज पराक्रमसे जो उपार्जन किया जायगा, स्वीय चेष्टालब्ध उस धनका, यदि इच्छा न हो, तो भाग नहीं देना पड़ेगा। जो अप्राप्य पैतृक धन अपने पराक्रमसे प्राप्त हो जाय वह और स्वोपार्जित धन इच्छा न रहे, तो पुत्रोंको बांट नहीं देना पड़ेगा। वस्त्र, पत्र (वाहन वा ऋणादि पत्र) अलङ्कार, पक्वान्न,जल स्त्री, योगक्षेम अर्थात् अलब्ध वस्तुकी प्राप्ति चेष्टा और लब्ध वस्तुकी रक्षा, इन विषयोंके व्ययादिके हिसाबकी बही खाते, गोप्रचार और पुस्तक, इनका विभाग नहीं होता। वस्त्र, पत्र, अलङ्कार और स्त्री, जो जिसको है उसीके पास रहेगी; पुस्तक पण्डित पुत्रको मिलेगा; जल, योगक्षेम और गो-प्रचार स्थान विभक्त होनेके उपयुक्त नहीं है।

अष्टादश अध्याय समाप्त॥

## एकोनविंश अध्याय।

मृत द्विजका निर्हरण (वहन दहनादि) शूद्रद्वारा और शूद्रका द्विजद्वारा न करावे। पुत्रगण पिता माताका निर्हरण करें, किन्तु पिता द्विज होनेसे शूद्रपुत्र उनका भी (निर्हरण) न करे। जो ब्राह्मण अनाथ ब्राह्मणका निर्हरण करते हैं, वह स्वर्गलोकके भागी होते हैं; मृत बान्धवको वहनकर चिताके पास उपस्थित हो प्रदक्षिणा द्वारा प्रेतका सत्कार कर, वस्त्र सहित जलमें निमज्जन करें। अनन्तर प्रेतके उद्देश्यसे उदक दान कर, दर्भपर एक पिण्ड प्रदान करें। तदनन्तर वस्त्र परिवर्त्तन पूर्वक, नीमके पत्ते चबाकर, पत्थरपर पदन्यासकर गृहप्रवेश करें। अग्निमें [illegible] निक्षेप करें। चौथे दिन अस्थि सञ्चय करें। सञ्चित अस्थि गङ्गामें निक्षिप्त करें। पुरुषकी जितनी हड्डियां गङ्गामें रहती हैं, उतने हजार वर्ष स्वर्ग भोग करता है। जितने दिन अशौच रहेगा, उतने दिन प्रेतको नित्य एक पिण्ड और जल प्रदान करें। क्रीत या याचित द्रव्य खाय। मांस भोजन न करे। स्थण्डिलपर सोवे। पृथक पृथक स्थानमें सोवे। अशौचके अन्तमें ग्रामके बाहर जाकर तिलकल्क या सर्षपकल्क लगाकर क्षौरकार्य्य करे। स्नानके बाद वस्त्र परिवर्त्तन कर घर प्रवेश करे। पश्चात् शान्ति कराकर ब्राह्मणोंकी पूजा करे। [illegible] आ-

त्यक्ष देवता हैं, ब्राह्मण प्रत्यक्ष देवता हैं। ब्राह्मणकी लोकरक्षा करते हैं। ब्राह्मणोक्त वाक्य कभी मिथ्या नहीं होता। ब्राह्मण अतिशय सन्तुष्ट होकर जो बात कहते हैं, देवगण उसका अनुमोदन करते हैं। प्रत्यक्ष देवगणके तुष्ट होनेपर परोक्ष देवगण भी तुष्ट होते हैं। हे मनोरम भूमि! प्रबल सत्त्व-गुण सम्पन्न व्यक्तिगण बान्धवमरण दुःख भाराक्रान्त लोगोंको जिन वाक्योंद्वारा आ-श्वासित करेंगे, वह सब वाक्य मैं तुम्हें कहता हूं।

उनविंश अध्याय समाप्त।

---

## विंश अध्याय।

जो हम लोगोंका उत्तरायण है। वही देवताओंका दिन है, दक्षिणायण रात्रि है। एक वर्षमें देवताओंको एक दिनरात होती है। तीस वर्षका एक मास होता है। इस प्रकारसे दिव्य १२ सौ वर्षका कलियुग है। इसका दुगुना द्वापरयुग, तिगुना त्रेतायुग और चौगुना सत्ययुग होता है। द्वादश सहस्र दिव्य वर्षके चार युग होते हैं। ७१ चतुर्युगोंका एक मन्वन्तर होता है। सहस्र चतुर्युगोंका एक कल्प होता है। वह ब्रह्माका एक दिन होता है। रात्रि भी उतनी ही बड़ी होती है (अर्थात् सहस्र चतुर्युग समकाल, १२०००००० दिव्य वर्षोंकी ब्रह्माकी रात होती है। २४०००००० दिव्यवर्षमें ब्रह्माकी दिन रात होती। हम लोगोंके ३ सौ ६० वर्षका एक दिव्य वर्ष होता है।) इस प्रकारकी गणनासे ब्रह्मा सौ वर्ष जीते हैं। एक ब्रह्माके आयुःकालमें पुरुषका एक दिन होता है। उस दिनके अन्तमें महाकल्प होता है। पौरुष रात्रि भी उतनी ही बड़ी होती है। पौरुष अहोरात्र कितने होते हैं और कितने होंगे, इसकी संख्या नहीं है। कारण काल अनादि और अनन्त है। इस प्रकार इस अनागति शील निरालम्ब कालमें ऐसा कोई भूत ही नहीं है, जो चिरस्थायी है। गङ्गाकी बालू, और वृष्टिकी जलधाराओंकी गिनती हो सकती है; किन्तु इस जगतमें कितने ब्रह्मा हुए इसका हिसाब नहीं लगाया जा सकता। प्रतिकल्पमें १४ इन्द्र और सर्व लोक श्रेष्ठ १४ मनु विनष्ट होते हैं। जब इस अनादि काल प्रभावसे सहस्र सहस्र इन्द्र और कोटि कोटि दैत्येन्द्र विनष्ट हो गये हैं, तब मनुष्यके बारेमें और क्या कहा जा सकता है? सर्वगुणसम्पन्न अद्भुतर राजर्षिगण, देवगण और ब्रह्मर्षिगण कालक्रमसे मृत्युमुखमें निपतित हुए हैं। जो इस जगतके प्रभु हैं, सृष्टि, स्थिति, संहारकारी हैं,—वह लोग भी कालक्रमसे विलीन हो जाते हैं, अतएव काल ही सबसे बलवत्तर है। काल ही कर्म-पाशबद्ध प्राणियोंपर

आक्रमणकर परलोकगामी कराता है; इसके लिये शोक ही क्या करना है? जन्म होनेहीसे मृत्यु होगी और मरनेसे जन्म भी होगा। सुतरां इस दुष्परिहार विषयमें इस जगतमें सहाय्य नहीं मिल सकता। जबके लोग यहां शोक कर मृतव्यक्तिका कुछ भी उपकार नहीं कर सकते तब रोना व्यर्थ है। (जिससे उपकार होता है, ऐसी) क्रिया निज शक्त्यनुसार करनी चाहिये। सुकृत और दुष्कृत यह दो साथी जिसका अनुगमन करते हैं, बान्धवगण शोक करें या न करें, उसका और क्या कर सकते हैं? (चिरसहचर पापपुण्य ही मृतव्यक्तिका अनुगमन कर अपना काम करते हैं। बान्धवोंके शोकसे कुछ भी होता जाता नहीं।) बन्धुगणको जबतक अशौच रहता है, तबतक प्रेत स्थिरता लाभ नहीं कर सकता। इस कारण प्रेत, पिण्ड जल-प्रदायी उन्हीं बान्धवोंके पास अवस्थित भावसे रहता है। जो मनुष्य मरता है, वह सपिण्डीकरणके पहले प्रेत कहलाता है। प्रेत लोकगत व्यक्तिको जलपूर्ण कुम्भके साथ अन्न प्रदान करो। प्रेत तिसके बाद पितृलोक प्राप्तकर श्राद्धमें सुधामय अन्न खाता है। अतएव पितृलोक गतिके लिये इस व्यक्तिको श्राद्ध दान करो। देवत्वमें, नरकमें, पक्षी प्रभृति तिर्य्यग्योनमें, मनुष्यत्वमें (अर्थात् मृतव्यक्ति जिस किसी अवस्थाहीमें क्यों न रहे, वहीं) प्रेत सबान्धवदत्त श्राद्ध प्राप्त करता है। श्राद्ध करनेसे प्रेत और श्राद्धकर्त्ता दोनों की पुष्टि होती है। अतएव निरर्थक शोक छोड़कर श्राद्ध अवश्य करना चाहिये। प्रेतके बान्धवोंको यही अवश्य करना चाहिये। मनुष्य शोककर प्रेतका अथवा अपना किसीका कुछ भी उपकार नहीं कर सकता। हे मनुष्यगण! सब लोगोंको अनाकृन्द (अर्थात् विपत्कालमें जिसका आश्रय नहीं मिल सकता) और बान्धवगणको तृण विनश्वर जान, सर्व्वदा एक मात्र धर्म्मको सहायतार्थ बुलाओ। बन्धु प्राण देनेपर भी मृत व्यक्तिका अनुगमन नहीं कर सकता; कारण पतिको छोड़ और सबके लिये याम्यपथ बन्द है। जहां कहीं जाय, एक मात्र धर्म्म इसका अनुगमन करता है। अतएव (हे मनुष्य!) सारशून्य इस नरलोकमें धर्म्माचरण करो, विलम्ब मत करो, जो कुछ करना हो वह आज ही कर डालो। इस मनुष्यने अपना काम किया या नहीं किया—इसका मृत्यु कुछ विचार नहीं करती। जिस प्रकार वृक-स्त्री अन्यासक्तचित्त मेषशावकके पास हठात् आकर उसे ले जाती है। कालका न कोई प्रिय है न अप्रिय, आयुष्य कर्म्मक्षीण होनेपर वह लोगोंको बल पूर्वक आत्मसात् करता है। काल प्राप्त न होनेसे शत शत शरविद्ध होने पर भी मनुष्य नहीं मरता। और काल प्राप्त व्यक्ति कुशाग्र स्पर्शसे भी

जीवन त्याग करता है। मृत्यु किम्वा जराग्रस्त मानवकी रक्षामें औषध असमर्थ है, मन्त्र असमर्थ है, होम असमर्थ है, जपादि भी असमर्थ हैं, शत शत प्रतिविधान करनेसे भी अवश्यम्भावी अनर्थ निवारण नहीं किया जा सकता। सुतरां इस बारेमें शोक ही क्या करना है? जैसे हजारों धेनुमेंसे वत्स अपनी माको चीन्ह कर उसके पास जाता है, उसी प्रकार पूर्व्वकृत कर्म्म कर्त्ता हीको प्राप्त होते हैं। सब भूत अव्यक्तादि, व्यक्त-मध्य और अव्यक्तान्त होते हैं; अतएव उसमें परिवेदना ही क्या है? जैसे इस देहमें कौमार, यौवन और वार्द्धक्य होता है उसी प्रकार आत्माकी देहान्तर प्राप्ति भी है; अतएव पण्डितगण उसमें विमुग्ध नहीं होते। जैसे मनुष्य पूर्व्वकृत वस्त्र परित्यागकर नूतन वस्त्र धारण करता है। आत्माको शस्त्र मार नहीं सकते; अग्नि जला नहीं सकता, जल इसे गला नहीं सकता, वायु सुखा नहीं सकता; यह अच्छेद्य, अदाह्य, अक्लेद्य और अशोष्य है; यह नित्य, सर्व्वव्यापी, स्थिराक्षर, अचल और सनातन है। यह अव्यक्त, यह अचिन्त्य और अविकार्य्य कहा जाता है। अतएव आत्माको इस प्रकारका जान, शोक करना छोड़ दो।

विंश अध्याय समाप्त।

---

## एकविंश अध्याय।

अनन्तर अशौचके अन्तमें सुस्नात हो कर, हाथ पैर अच्छी तरह धो, आचमन कर—इसी प्रकारके (अर्थात् सुस्नात, सुप्रक्षालित-कर-चरण और स्वाचान्त) उत्तराभिमुख ब्राह्मणगणको यथाशक्ति गन्ध-माल्य, वस्त्र और अलङ्कारादिद्वारा पूजाकर उन्हें भोजन करावे। एकोद्दिष्ट श्राद्धमें मन्त्रों को एक वचनान्तकर ऊह करे (प्रकृतसे विकृत करनेको 'ऊह' कहते हैं)। ब्राह्मणोंके उच्छिष्टके पास मृतव्यक्तिका नाम गोत्र उल्लेखकर एक पिण्ड प्रदान करे। ब्राह्मणोंके कृताहार और दक्षिणाद्वारा पूजित होनेपर, प्रेतका नामगोत्र उच्चारण पूर्व्वक अक्षय्योदक दानकर, चार अङ्गुल चौड़े, चार अङ्गुल अन्तर, चार अङ्गुल निम्न, एक वितस्ति (बित्ता)—प्रमाण दीर्घ तीन कर्षू (पात्र विशेष) बनावे। कर्षूके पास तीन अग्निका आधान और परिस्तरणकर एक एक अग्निमें तीन तीन बार आहुति दे। (मन्त्र) सोमाय पितृमते स्वधानमः, अग्नये कव्यवाहनाय स्वधानमः, यमायाङ्गिरसे स्वधा नमः। तीनों जगह पूर्व्ववत् पिण्डदान करे। अन्न, दधि, घृत, मधु और मांसद्वारा कर्षूत्रय भरकर "एतत्ते" इत्यादि मन्त्र जप करे। प्रतिमास मृततिथिको ऐसा ही करे; ठीक संवत्सरान्तमें, प्रेत प्रेतपिता, प्रेत पितामह, प्रेत प्रपितामहको उद्देशसे दैवपक्ष पूर्व्वक ब्राह्मण

भोजन करावे। इस कार्य्यमें अग्नौकरण, आवाहन और पाद्यदान करे। "संसृजतु त्वां पृथिवी समानीव" इस मन्त्रसे प्रेतके पाद्य पात्र पितृगणके पाद्यपात्रत्रयमें मिलावे। उच्छिष्टके पास चार पिण्ड प्रदान करे। ब्राह्मण लोगोंके उत्तम रूपसे आचमन करनेपर उन लोगोंको दक्षिणा दे कुछ दूर साथ जाकर विदा करे। अनन्तर पाद्य-पात्र-जलके समान प्रेत पिण्डभी पितृपिण्डत्रयमें मिलावे। यह काम वर्षके पास ही करे। अथवा (अर्थात् यदि कुलाचारादि हो तो) मृत्युके पहले ही मासमें १२ दिन मासिक कर तेरहवें दिन सपिण्डीकरण करे। शूद्रगण १२वीं दिनमें स्वयम् मन्त्र उच्चारण न कर (सपिण्डी करण करे)। मृत्यु वत्सरमें यदि मलमास हो तो मासिक श्राद्धका एक दिन बढ़ावे (अर्थात् १३ दिन मासिककर चौदहवें दिन सपिण्डी करे)। इसी प्रकारका सपिण्डीकरण स्त्रियोंका भी होगा (और स्त्रियां कर भी सकेंगी)। यावज्जीवन प्रतिवत्सर श्राद्ध करे। संवत्सरके भीतर ही जिसका सपिण्डीकरण किया गया हो, उसके उद्देश्यसे भी एक वर्षतक ब्राह्मणको कुम्भ समेत अन्न प्रदान करे।

एकविंश अध्याय समाप्त।

---

## द्वाविंश अध्याय।

सपिण्डोंका जन्म होनेपर ब्राह्मणको दस दिनतक अशौच रहेगा; क्षत्रियको बारह दिनतक; वैश्यको पन्द्रह दिनतक और शूद्रको एक महीना। सातवें पुरुषके बाद सपिण्डता समाप्त होती है। अशौचकालमें होम, दान, प्रतिग्रह और स्वाध्यायका अधिकार नहीं रहता। अशौचावस्थापन्न किसी व्यक्तिका कोई अन्न न खाय। (यदि कोई आदमी ब्राह्मण प्रभृति वर्ण चतुष्टयमेंसे अशौचविशिष्ट आदमीका अन्न खा ले, तो जितने दिनतक उन लोगोंको अशौच रहेगा, उसे भी उतने ही दिनतक अशौच रहेगा) अशौच समाप्त होनेपर प्रायश्चित्त करे;(यथा-) द्विजने अशौचविशिष्ट सवर्णका भोजन किया हो, तो नदीमें जाकर गोते लगावे और तीन बार अघमर्षण करे, बाहर आकर अष्टोत्तर सहस्र गायत्री जप करे। ब्राह्मणने यदि अशौचविशिष्ट क्षत्रियका अन्न भोजन किया हो, तो या क्षत्रियने अशौच विशिष्ट वैश्यका भोजन किया हो, तो पहले दिन उपवासकर फिर उक्त क्रिया करे। ब्राह्मणने अशौचविशिष्ट वैश्यका अन्न खाया हो, तो तीन उपवासकर बाद उक्त कर्म करे। ब्राह्मणाशौचमें क्षत्रियने या क्षत्रियाशौचमें वैश्यने तदन्न भोजन किया हो, तो नदीमें जाकर पांच सौ बार गायत्री जप करे; ब्राह्मणाशौचमें यदि वैश्यने तदन्न भोजन किया हो, तो

अष्टोत्तर शतवार गायत्री जप करे; द्विजने शूद्राशौचमें यदि तदन्न भोजन किया हो, तो प्राजापत्यव्रत करे। शूद्रने यदि द्विजाशौचमें तदन्न भोजन किया हो, तो स्नान करे। हीन वर्णकी पत्नी और नौकरोंको—स्वामीके अशौचके समय स्वामीके बराबर अशौच होगा। स्वामीकी मृत्युपर निजवर्णानुरूप अशौच होगा। हीन वर्णको यदि उच्चजातीय सपिण्डके जनन अथवा मरण अशौच हुआ हो, तो उच्चजातिके अशौचान्तमें हीन वर्णकी भी शुद्धि होगी जैसे क्षत्रिय निज वैमात्रेय भ्राता ब्राह्मणके मरनेपर दश दिनतक अशौच भोग करेगा इत्यादि। ब्राह्मणको क्षत्रिय वैश्य और शूद्र सपिण्डके जनन मरण समय यथाक्रम ६ ३ और १ दिन अशौच भोग करना पड़ेगा। क्षत्रियको वैश्य और शूद्रजातीय सपिण्डके जनन मरणके यथाक्रम ६ और ३ दिनके बाद शुद्धि होगी। वैश्यको शूद्रजातीय सपिण्डके जनन मरणमें ६ दिन बाद शुद्धि होगी। गर्भस्राव होनेसे मासतुल्य दिनरातमें शुद्धि होगी। अर्थात् छः महीनेके बाद गर्भस्राव होनेसे, जितने मासका गर्भ रहा हो उतने ही दिन रात अशौच रहेगा।। बालक यदि जन्मके उपरान्त छः महीनेके पहले ही मरजाय अथवा गर्भमें मरकर भूमिष्ठ हो, तो सद्यः शौच होगा, अर्थात् जन्मके बाद छः महीनेके पहले ही मरनेसे ज्ञातिवर्गको अशौच नहीं होगा। बालकके अशौचमें मरनेसे पिता माताको पूर्णाशौच होगा; गर्भमें मरकर भूमिष्ठ होनेसे अङ्गास्पृश्यत्वजनक अशौच—स्नान पर्य्यन्त मात्र; मरणाशौचके समान नहीं होगा—जननाशौच हो रहेगा। अजातदन्त शिशुके मरनेसे सद्यः शौच। इसका अग्निसंस्कार या जलदान नहीं होगा। जातदन्त अथच अकृत चूड़ बालकके मरनेसे एक दिन और रात अशौच; कृतचूड़ अथच अनुपनीत होनेसे तीन दिन अशौच। अतःपर अर्थात् उपनीत होनेके बाद मरनेसे यथाक्रम समयमें शुद्धि होगी। विवाह ही स्त्रियोंका संस्कार है। स्त्रियां संस्कृता होके उनके मरनेपर पितृ पक्षमें अशौच नहीं होगा। किन्तु असंस्कृता कन्याके दन्तजनका जन्म या मरण पिताके यहां होनेसे एक दिन और तीन दिन अशौच होता है। जननाशौचके बीचमें अपर जननाशौच होनेसे पहले अशौचके समाप्त होनेसे शुद्धि होगी। पूर्व अशौचके अन्तिम दिन यदि दूसरा पूर्ण अशौच हो तो दो दिन वृद्धि होगी,—और इस दिनके अरुणोदयके बाद और सूर्योदयके पहले पैदा होनेसे तीन दिन वृद्धि होगी। मरणाशौचमें अन्य ज्ञातिका मरण होनेसे भी

* यह अशौचान्न भोजनका प्रायश्चित्त हुआ। इसके सिवाय मद्यादि भोजन करनेका प्रायश्चित्त करना पड़ेगा।

ऐसा ही होता है। (समान अशौचमें यही नियम है।) विदेशस्थ व्यक्तिके मरण या जननका समाचार सुननेसे अशौचके बचे हुए दिन बीतनेपर शुद्ध होते हैं। अशौच बीत जानेपर एक वर्षके भीतर सुननेसे एक दिन अशौच होगा; यह नियम मरणाशौचका है। सगुणोंका एक रात, निर्गुणोंका त्रिरात्र। इसके बाद सुननेसे स्नान मात्रसे शुद्धि होगी। असपिण्ड आचार्य्य अथवा मातामहकी मरनेसे तीन दिन अशौच होगा। औरस व्यतीत अन्य पुत्रोंके जन्म मरणमें और परपूर्वा भार्य्याओंकी सन्तानोत्पत्ति या मरणमें तीन दिन अशौच होगा। आचार्य्य पत्नि, आचार्य्य पुत्र, उपाध्याय, मातुल, श्वशुर, श्याला, सहाध्यायी शिष्य और याजकके मरणसे एक दिन अशौच होगा। असपिण्ड अर्थात् असगोत्र अथवा स्वजातीके घरमें मरनेसे गृहस्वामिको एक दिन अशौच होगा। पर्वतसे पतन, अग्निप्रवेश, अनशन, जलप्रवेश, युद्ध, विद्युत् और राजदण्ड—इनमेंसे किसी भी एक कारणसे मृत्यु होनेसे अशौच नहीं होगा। राजाओंको राजकार्य्यमें अशौच नहीं होता। व्रतियोंको सोमयोगादि व्रतमें अशौच नहीं होगा। सत्रियोंको (अर्थात जो लोग नियमानुसार रोज अन्नदान करते हैं) अन्नसत्रमें अशौच नहीं होगा। शिल्पकारको कारुकार्य्यमें अशौच नहीं होगा। जिस कार्य्यके करनेकी इच्छा होगी, राजाज्ञासे उसकार्य्यके करनेवालोंको अशौच नहीं होगा। देव प्रतिष्ठा और विवाह (सकल संस्कार और जलाशय प्रतिष्ठादि कार्य्य) आरम्भ हो जानेपर अशौच होनेसे नहीं रुकते। देशविप्लवके समय अशौच नहीं होता (अर्थात् अशौच रहनेसे भी उस समय शान्ति स्वस्त्ययनादि कार्य्य किये जा सकते हैं।) कष्टजनक आपत्कालमें भी ऐसा ही होता है। आत्मघाती और पतित आदमियोंके मरनेसे अशौच नहीं होता और उन लोगोंको उदकादि देना भी निषिद्ध है। पतित आदमीकी दासी उसकी मरनेके दिन दोनो पैरोंसे एक घड़ा फेंक दे। जो गलेमें फांसी लगाकर मरे हुए मनुष्यका रस्सी काटेगा, वह तप्तकृच्छ्र व्रत करनेसे शुद्धि लाभ कर सकेगा। आत्मघातीका दाहादि संस्कार करनेवाला तथा उसके लिये अश्रुपात करनेवाला आदमी भी यही व्रत करनेसे शुद्धि लाभ करेगा। किसी मृत आदमीके बान्धवोंके साथ मिलकर अश्रुपात करनेवाला आदमी स्नानकर शुद्धि लाभ करें। अस्थि सञ्चय करनेके पहले ऐसा करनेसे सवस्त्र स्नानकर शुद्ध होवे। द्विज यदि शूद्र शवका अनुगमन करे, तो नदीमें स्नानकर तीन बार अघमर्षण जप करें, तिसके बाद बाहर आकर अष्टोत्तर सहस्र गायत्रीजप करें। द्विज शवका अनुगमन करनेसे अष्टोत्तरशत

गायत्री जप करे। शूद्र, शवानुगमन करनेसे स्नान करे। चिताका धुंवा लगनेसे सभी वर्ण स्नान करें। मैथुन करनेसे, दुःस्वप्न देखनेसे, कण्ठसे रुधिर निकलनेसे, वमन, रेचन क्षौरकर्म्माचरण (हजामत) शवस्पर्शि-स्पर्श, रजस्वलास्पर्श, चाण्डाल-स्पर्श तथा-सगौर्व यूपस्पर्श, भक्ष्य भिन्न पञ्चनख शव-स्पर्श (अर्थात् शशकादि जो सब पञ्चनख भक्ष्यमें हैं, उनके सिवाय पञ्चनखशव-स्पर्श) वसा स्नेह (स्नेह-वसा, मेद प्रभृति), अस्थि-स्पर्श करनेसे भी स्नान करे। ऐसे समय पहले पहना हुआ कपड़ा धोकर तब स्नान करे। रजस्वला चौथे दिन स्नानकर शुद्ध होती है। यदि एक रजस्वला किसी हीन वर्णावा दूसरी रजस्वलाको छू ले, तो वह (छूनेवाली उच्चवर्णावा रजस्वला) शुद्ध होनेके लिये जितने दिन बचे हों उतने दिन उपवास करनेसे शुद्ध होगी। (वह उपवास चौथे दिनके बादसे करना चाहिये।) सवर्णा या उत्तमवर्णाको छूनेमें स्नानकर भोजन करे। छींक, निद्रा, अध्ययनारम्भ, भोजनारम्भ, पान, स्नान, निष्ठीवन, वस्त्रपरिधान, अध्वसञ्चरण, प्रस्राव, विष्ठा-त्याग, पञ्चनखके चर्बी स्नेह अस्थि स्पर्श अथवा चाण्डाल या म्लेच्छके साथ सम्भाषण करनेसे आचमन करे। नाभीके नीचेका अङ्ग और हाथके अग्रभागमें यदि मूत्र, विष्ठा प्रभृति अपने कायिक मल, सुरा किम्वा मद्य लग जाय, तो देह अङ्ग मृत्तिका और जल द्वारा धो डालनेसे शुद्ध होते हैं। अपर अङ्ग इस प्रकार दूषित होनेसे वह अङ्ग धोकर स्नान करनेसे शुद्ध होगा। मुख किम्वा ओष्ठाधर इस प्रकार दूषित हो जाय, तो उपवास करने और पञ्चगव्य पान करनेसे शुद्ध होगा। वसा, शुक्र, रक्त, मज्जा, मूत्र, विष्ठा, कर्णमल, नख, श्लेष्मा, नेत्रजल, नेत्रमल और पसीना यह मनुष्यके बारह मल हैं। सुरा तीन प्रकारकी होती है—गौड़ी, पैष्टी और माध्वी। यह सभी द्विजातियोंके लिये अपेय हैं। माधूक, ऐक्षव, टाङ्क, कौल, खार्जूर, पानस, मृद्वीकारस माध्वी और नारिकेलज यह दशप्रकारके मद्य ब्राह्मणोंको छूना भी नहीं चाहिये। किन्तु क्षत्रिय, वैश्य—इनके स्पर्शसे अपवित्र नहीं होंगे। शिष्य यदि मृत गुरुका दहन वहनादि कार्य्य करे, तो सपिण्डियोंके साथ दश दिनमें शुद्ध होगा। अपने आचार्य्य, उपाध्याय, पिता, माता, तथा अन्यान्य गुरु लोगोंका अन्त्येष्टि कार्य्य करनेमें ब्रह्मचारी ब्रह्मचर्य्यभ्रष्ट नहीं होता। आहिटी (अर्थात् ब्रह्मचारी वा आरब्ध प्रायश्चित्त व्यक्ति) जबतक व्रत-समाप्ति न हो, तबतक मृतव्यक्तिके उद्देशमें दान न करे। व्रतसमाप्ति होनेपर जल-दानकर त्रिरात्रके बाद शुद्ध होगा। ज्ञान, तपस्या, अग्नि, आहार, मृत्तिका, मन, जल, लेपन, वायु, कर्म्म, सूर्य्य और काल यह सब देहियोंके लिये शुद्धि

जनक हैं। अन्नशौच ही सब शौचोंसे श्रेष्ठ कहा गया है, जो व्यक्ति अन्न विषयमें पवित्र है, वही असलमें पवित्र है— मृत्तिका जलसे पवित्र नहीं होता। विचक्षण आदमी—क्षमाद्वारा, अकार्य्यकारीगण—दान द्वारा, गूढ़ पापी—जलद्वारा, और प्रधान वेदज्ञगण तपस्याद्वारा शुद्ध होते हैं। शोधनीय वस्तु मृत्तिका और जलसे शुद्ध होती है। नदी स्रोतसे, मनोदुष्टा नारी ऋतुसे और द्विजोत्तमगण संन्याससे शुद्ध होते हैं। अग्निसे बाहरी देह पवित्र होता है; मन सत्यप्रभावसे शुद्ध होता है; जीवात्मा विद्या और तपस्या द्वारा और बुद्धि ज्ञान द्वारा शुद्ध होती है। यह तुम्हें शारीरिक शौचका यथार्थ तत्त्व कहा। अब नानाविध द्रव्यका शुद्धिसिद्धान्त श्रवण करो।

द्वाविंश अध्याय समाप्त।

---

## त्रयोविंश अध्याय।

जो द्रव्य शारीरिक मल, सुरा वा मद्य स्पर्शसे दूषित हुआ है, वह अत्यन्त दूषित है। अत्यन्तोपहत सब धातु पात्र अग्निमें डालनेसे शुद्ध होते हैं। मणिमय, प्रस्तरमय और शङ्खमय पात्र सात दिन जमीनमें गाड़ रखनेसे शुद्ध होते हैं। शृङ्गमय,दन्तमय और अस्थिमय पात्र खराद पर चढ़ानेसे शुद्ध होते हैं। दारुमय और मृण्मय पात्र परित्याज्य हैं। अर्थात् (किसी प्रकारसे शुद्ध नहीं होते)। वस्त्र अत्यन्तोपहत होनेसे उसका जो अंश धोनेपरभी बदरङ्ग रह जायगा,वह निकाल डाले। सुवर्णमय, रजतमय, शङ्खमय,मणिमय और प्रस्तरमय पात्र मैल निकल जानेपर केवल जलसे भी डालनेसे शुद्ध होते हैं। चरु और स्रुवी, स्रुक् स्रुव गरम जलद्वारा धोनेसे शुद्ध होते हैं। यज्ञपात्र हाथमेंके कुशोंसे समार्जित करनेसे यज्ञकार्य्यके लिये शुद्ध हो जाते हैं ( याज्ञवल्क्य १ अध्याय १८३ श्लोक देखो ) *। उक्त नामक यज्ञीयपात्र, शूर्प, शकट, मूषल और ऊखलपर पानी छिड़कनेसे शुद्ध होते हैं। शय्या, यान और आसनकी भी ऐसे ही शुद्धि होती है। धान्य, चर्म्म, रज्जु, तन्तुनिर्मित, पट्ट, वगैरह वैदल, सूत्र, कपास और वस्त्र यह सब द्रव्य अगर अधिक हों, तो केवल जल छिड़कनेसे शुद्ध होते हैं। शाक, मूल, फल, पुष्पके बारेमें तथा तृण, काष्ठ और सूखे पत्तोंके बारेमें भी वही नियम है। और यह सब चीजें अगर कम हों, तो वह धोनेसे शुद्ध होती हैं। कौषका वस्त्र और मेषलोम-निर्मित वस्त्र क्षार और मृत्तिकासे शुद्ध होते हैं। कुतब अर्थात् पहाड़ी

* कुल्लूक भट्ट कहते हैं, सभी यज्ञपात्र पहले हाथसे मलनेसे और बाद धो डालनेसे शुद्ध होते हैं।

बकरोंके बालोंसे बना हुआ कम्बल रीठेसे शुद्ध होता है। वल्कल-तन्तु-निर्म्मित अंशु-पट बिल्वफलसे शुद्ध होता है। क्षौम (रेशमी) वस्त्र गौर-सर्ष(सरसों)-से शुद्ध होता है। शृङ्ग-मय अस्थिमय और दन्तमय पात्रके बारेमें यही नियम है। मृगलोमजात वस्त्र पद्म-बीजसे पवित्र होते हैं; ताम्बा, पीतल, रांगा और सीसेके बरतन खटाईके पानीसे शुद्ध होते हैं। कांसा और लोहेके बरतन राखसे शुद्ध होते हैं। काष्ठमय पात्र तक्षणसे शुद्ध होते हैं। फलसे बने हुए पात्र गौकी पूंछके बालोंसे प्रोक्षण करनेसे शुद्ध होते हैं। घृतादि द्रव्य (प्रस्थतिमात परिमित), प्रादेश परिमित दो कुश-पातोंसे दो बार उत्पवन (किञ्चित उठाकर यथास्थान रखना) करनेसे शुद्ध होते हैं। घरमें रखे हुए बहुतसे गुड़, चीनी आदि इक्षुविकार प्रोक्षणपूर्वक गरम करनेसे शुद्ध होते हैं। सब प्रकारके लवणोंके बारेमें भी यही नियम है। मृण्मय पात्र पुनः पाक करनेसे शुद्ध होते हैं, और देवप्रतिमा द्रव्यवत् शोधनकर (अर्थात जिस द्रव्यकी प्रतिमा बनी हो, उसके लिये कहे हुए शुद्धि नियमके अनुसार शोधित-कर) पुनः प्राणप्रतिष्ठा करनेसे शुद्ध होती है। अधिक अन्नका जितना अंश दूषित हुआ हो उतना ही फेंककर बाकीको कण्डन और प्रक्षालन करे। द्रोणादिक सिद्ध अन्न उपहत होनेसे भी दूषित नहीं होता (अर्थात् वह परित्याज्य नहीं है)। पर उसका उपहत अंश मात्र परित्यागकर अवशिष्टान्नके ऊपर गायत्री मंत्रका जपकरे और वह छाग (बकरा) और अग्निको दिखावे। भक्ष्य-पक्षीका उच्छिष्ट, गो-घ्रात, पादस्पृष्ट, क्षुत अर्थात् जिसपर छींक हुई हो और कीटकीट-दूषित अल्प अन्न मृत्तिका क्षेपन करनेसे शुद्ध होता है। अमेध्य (अपवित्र पूजापाठके अयोग्य) लिप्त द्रव्यमेंसे जबतक वह अमेध्यकृत लेप वा गन्ध नहीं जाता, तबतक उस द्रव्य शुद्ध करनेमें मृत्तिका और जलका उपयोग करना पड़ता है। छाग (बकरा) और अश्वका मुख पवित्र है, गायका मुख पवित्र नहीं। मनुष्यका कायिक मल पवित्र नहीं है। पथ (राह) चन्द्र सूर्य्यकी किरणोंसे और वायुस्पर्शसे शुद्ध होते हैं। आम रास्ते कर्दम, जल और पकी हुई ईंटोंसे बने हुए स्थान उत्तम-अन्त्य, कुक्कुर अथवा कौवेसे छू जानेसे केवल वायुस्पर्शसे शुद्ध होते हैं। अत्यन्तोपहत प्राणियोंका शोध मृत्तिका और जलसे करावे। यदि अपवित्र वस्तुका विशेष सम्बन्ध न हो, तो जिससे एक गायकी तृष्णा (प्यास) दूर हो इतना जमीनमेंका जल शुद्ध होता है। पर्व्व-तादिस्थित वैसा जल भी पवित्र है। मृत-पञ्चनखदूषित वा अत्यन्तोपहत कूपमेंसे सब जल निकाल डाले और शेष जल वस्त्रसे पोंछ ले। बाद पकी ईंटोंसे बने

हुए कूवेंमें आग जलावे। तिसके बाद जब उसमें नया जल हो तब उसमें पञ्चगव्य डाले। हे वसुन्धरे! इसके सिवाय अन्यान्य सरोवर क्षुद्र जलाशयोंकी शुद्धि भी कूपके समान होती है। किन्तु वृहत् जलाशय (नद्यादिमें) कुछ दोष नहीं। देवताओंने ब्राह्मणोंके लिये तीन वस्तु पवित्र बनाई हैं, (यथा) अदृष्ट (अर्थात् जिसकी अपवित्रता मालूम नहीं), जल-सिक्त (अर्थात् अपवित्रताके सन्देहसे जिसपर जल छिड़का गया हो या जो धो डाला गया हो) और वाक्य-प्रशस्त (अर्थात् अपवित्रताके सन्देहसे "पवित्र होवे" कहकर ब्राह्मणोंने जिसको पवित्र किया हो)। कारीगरके हाथसे निकला हुआ पण्य, ब्राह्मणोंके पासका भिक्षालब्ध द्रव्य और समस्त आकर (खान) नित्य शुद्ध होते हैं। स्त्रियोंका मुख नित्य शुद्ध होता है; पक्षीका गिराया हुआ फल भी शुद्ध होता है; दुहनेके समय दूध निकालनेके लिये बछड़ेका मुख पवित्र कहा गया है। मृग मारनेमें कुत्ता पवित्र होता है। इस लिये कुत्तेसे मारे हुए जानवरका मांस और इसके सिवाय अपरापर मांसाशी जन्तु कर्त्तृक किंवा चाण्डालादि दस्यु-कर्त्तृक निहत प्राणीका मांस पवित्र कहा गया है। नाभीके ऊपर जो सब इन्द्रिय छिद्र हैं वह पवित्र हैं। और नाभीके नीचेके इन्द्रिय छिद्र और देहच्युत अर्थात् स्वस्थान भ्रष्ट मल—अपवित्र होते हैं। मक्खी, विन्दु (अर्थात् मुंहसे निकला हुआ खूब छोटा थूकका छींटा), पतितादिकी छाया, गाय, हाथी, घोड़ा, धूलि भूमि, वायु, अग्नि और माज्जार (स्पर्श विषयमें) सदा पवित्र हैं। जो सब मुख-सम्भूत विन्दू अङ्गपर गिरते हैं वह उच्छिष्टकर नहीं हैं। दूसरेको आचमन करानेके समय जो आचमन-जल-विन्दु अपने पैरोंपर गिरते हैं वह विशुद्ध भूमिस्थित जलके समान पवित्र हैं अतएव उसमें अपवित्रता नहीं आती। द्रव्यधारी व्यक्ति किसी प्रकारका उच्छिष्ट स्पर्श कर ले, तो वह द्रव्य जमीनपर न रखकर ही आचमन-कर शुद्ध हो सकता है। घर धोने और लीपनेसे और पुस्तक प्रोक्षणसे शुद्ध होते हैं। सम्मार्जन, उपलेपन, सेचन, उल्लेखन, दाह अथवा गौके रहनेसे भूमि शुद्ध होती है। गायें पवित्र और मङ्गलजनक होती हैं त्रैलोक्य गायोंके ऊपर निर्भर करता है, यज्ञविस्तार गायोंसे ही होता है और गायें सब प्रकारका पाप विनष्ट करती हैं। गोमूत्र, गोमय (गोबर) घृत, दूध, दही और रोचना यह गायके षडङ्ग सदा पवित्र और परम मङ्गलकारक होते हैं। गायोंके पवित्र शृङ्गजलसे समस्त पाप नाश होते हैं; गायोंको खुजला देनेसे भी सब पाप नाश होते हैं; गोग्रास प्रदान करनेसे स्वर्गलोक प्राप्ति होती है। गोतीर्थमें

सक (गायके अवस्थिति स्थानमें) गङ्गा रहती हैं ; मूत्रकी धूलिमें पुष्टि रहती है। इनके सूखे हुए गोबरमें लक्ष्मी और इनके प्रणाममें बहुधर्म्म विद्यमान हैं ; अतएव सर्व्वदा इन्हें प्रणाम करो।

त्रयोविंश अध्याय समाप्त ॥ २३ ॥

---

## चतुर्विंश अध्याय।

वर्णानुक्रमसे ब्राह्मणकी चार भार्य्या हो सकती हैं, क्षत्रियकी तीन, वैश्यकी दो और शूद्रकी एक। (जैसे,—ब्राह्मणकी भार्य्या ब्राह्मणी, क्षत्रिया, वैश्या और शूद्रा ; क्षत्रियकी क्षत्रिया, वैश्या और शूद्रा इत्यादि।) सवर्ण विवाहमें स्त्रियां पाणिग्रहण करें। असवर्ण विवाहमें क्षत्रिय कन्या शरग्रहण करे, वैश्यकन्या चाबुक और शूद्रकन्या वसन-दशाग्रभाग ग्रहण करे। सगोत्रा या समान प्रवरा स्त्रीसे विवाह न करे। मातृपक्षसे पांचवें और पितृपक्षसे सातवें पुरुषतक विवाह न करे। नीच वंशकी स्त्रीसे विवाह न करे। दुश्चिकित्स्य रोगान्विताके विवाह न करे। अधिकाङ्गीसे विवाह न करे। हीनाङ्गीसे विवाह न करे। अतिकपिलासे विवाह न करे। बहु-भाषिणीसे विवाह न करे। अथ विवाह भेद निरूपण,—विवाह आठ प्रकारका होता है, यथा,—ब्राह्म, दैव, आर्ष, प्राजापत्य, गान्धर्व, आसुर, राक्षस और पैशाच। आह्वानपूर्वक गुणवान पात्रको जिस विवाहमें कन्या दी जाती है, उसे ब्राह्म विवाह कहते हैं। यज्ञस्थ ऋत्विक्को दक्षिणारूपमें जो कन्या दी जाती है, उसे दैव विवाह कहते हैं। गोमिथुन ग्रहणपूर्वक जिस विवाहमें कन्यादान किया जाता है, उसे आर्ष विवाह कहते हैं। जिस विवाहमें मांगनेपर कन्यादान किया जाता है, उसे प्राजापत्य विवाह कहते हैं। सकाम अर्थात् स्त्री पुरुष दोनोंकी इच्छासे माता पिताके बिना जो विवाह होता है, उसे गान्धर्व विवाह कहते हैं। कन्या बेचकर जो विवाह किया जाता है, उसे आसुर विवाह कहते हैं। युद्धमें हरणपूर्वक किये हुए विवाहका नाम है राक्षस। सोई हुई या प्रमत्ता कन्यासे उपगत होनेको पैशाच विवाह कहते हैं। इनमेंसे पहले चार धर्म्म्य हैं। गान्धर्व्व भी क्षत्रियोंके लिये धर्म्म्य है। ब्राह्म विवाहमें विवाहिता स्त्रीका पुत्र २१ पुरुष,—दैव विवाहमें विवाहिता स्त्रीका पुत्र १४ पुरुष,—आर्ष विवाहसे विवाहिता स्त्रीका पुत्र ७ पुरुष और प्राजापत्य विवाहसे विवाहिता स्त्रीका पुत्र ४ पुरुष पवित्र करते हैं। ब्राह्म विवाहमें कन्यादान करनेसे ब्रह्मलोकमें गमन करता है, दैवविवाहमें करनेसे स्वर्गमें, आर्ष विवाहमें करनेसे विष्णुलोकमें और प्राजापत्य विवाहमें करनेसे देवलोकमें जाता है। गान्धर्व्व विवाहमें करनेसे गन्धर्व्व लोकमें

आता है। पिता, पितामह, भाई, सपिण्ड, मातामह और माता यह लोग कन्यादान करनेके अधिकारी हैं (यथा—प्रथमें पहले पिता और पिता न हो, तो पितामह इत्यादि। यथाक्रम पहलेके रहते दूसरा कन्यादान नहीं कर सकता)। तीन बार ऋतुदर्शनतक अपेक्षा कर कन्या स्वयंवर कर ले। कारण तीन बार ऋतुदर्शन हो जानेसे कन्या अपने ऊपर प्रभुत्वलाभ करती है। जो कन्या अविवाहिता अवस्थामें पिताके यहां रजोदर्शन करती है, वह वृषली कहलाती है। उसके हरण करनेसे दोष नहीं होता।

चतुर्विंश अध्याय समाप्त ॥ २४ ॥

---

## पञ्चविंश अध्याय।

स्त्रियोंका धर्म कहा जाता है। भर्त्ताके समान व्रताचरण सास, ससुर गुरु देवता और अतिथिकी पूजा, घरकी चीजोंको अच्छी तरह सजा धो सजाकर रखना, अमुक्तहस्तता (कम खर्च करना)। धनका पात्र छिपाकर रखना, वशीकरणादिमें अप्रवृत्ति, भर्त्ताके प्रवासमें रहनेके समय वेश विन्यासका त्याग, पराए घरमें न जाना, द्वार और खिड़कीमें न खड़ी होना और सब काममें अस्वतन्त्रता—(यथाक्रम) बाल्य, यौवन और बुढ़ापेमें पिता, भर्त्ता और पुत्रके वशमें रहना। पतिकी मृत्यु होनेसे अनुगमन करना वा ब्रह्मचर्य्यमें रहना स्त्रियोंका धर्म है। स्त्रियोंको पृथक् यज्ञ, व्रत या उपवास नहीं करना चाहिये; पतिकी सेवा करनेहीसे वह स्वर्गमें आदृता होती हैं। जो स्त्री, पतिके जीवित रहते उपवासव्रत आचरण करती है, वह स्वामीका आयुहरण करती है और नरकमें गमन करती है। भर्त्ताकी मृत्युके बाद ब्रह्मचर्य्यावलम्बिनी,—साध्वी स्त्री, पुत्रहीना होनेपर भी सनकादि सुप्रसिद्ध बाल्य ब्रह्मचारियोंके समान स्वर्गमें गमन करती है।

पञ्चविंश अध्याय समाप्त ॥ २५ ॥

---

## षड्विंश अध्याय।

सवर्णा बहुपत्नियोंके जीवित रहते ज्येष्ठा (उनमेंसे प्रथम परिणीता) भार्य्याके साथ धर्मकार्य्य करे। किन्तु (सवर्णा असवर्णा) बहुपत्नियोंके रहनेसे, सवर्णा पत्नी कनिष्ठा होनेपर भी उसीके सहित धर्म कार्य्य करे। समान वर्णा पत्नीके अभावमें अव्यवहित पर वर्णाके साथ यह कार्य्य करे। (यथा,—ब्राह्मण, क्षत्रियाके साथ इत्यादि।) आपत् कालमें भी अर्थात् सवर्णा पत्नीके रजोदोषादिमें भी यही नियम है। पर द्विज शूद्रा पत्नीके साथ धर्मकर्म कभी न करे। द्विजकी शूद्रा भार्य्या कभी धर्मकार्य्योपयोगिनी नहीं होती; रागान्ध द्विजके रतिकार्य्यके लिये

हो शूद्रा भार्य्या कही गई है। द्विजातिगण हो मोहवश हीन जातीया स्त्रीसे विवाह कर स-सन्तान कुलको शीघ्र शूद्र कर डालते हैं। जो शूद्रा भार्य्याके साथ देवकार्य्य पित्रकार्य्य वा आतिथेय कार्य्य करता है, उसका अन्न पितृगण या देवगण भोजन नहीं करते और वह स्वर्गमें गमन नहीं करता। (तब शूद्रा विवाह किस स्थानमें हो सकता है, वह याज्ञवल्क्य १म अध्याय ९१वें श्लोकमें देखो।)

षड्विंश अध्याय समाप्त ॥ २६ ॥

---

## सप्तविंश अध्याय।

गर्भकी स्फूर्त्ति मालूम हो जानेपर अर्थात् ऋतुप्राप्त होनेपर निषेककर्म्म अर्थात् गर्भाधान, स्पन्दन अर्थात् गर्भके हिलने डुलनेके पहले तीसरे महीनेमें पुंसवन, छठवें या आठवें महीनेमें सीमन्तोन्नयनमें लड़का होनेसे उसी दिन जातकर्म्म और अशौचके बाद नामकरण करे—ब्राह्मणका मङ्गल, क्षत्रियका बलवत्, वैश्यका धनयुक्त और शूद्रका निन्दित (नाम रखे)। चौथे महीनेमें आदित्य दर्शन अर्थात् निष्क्रमण करे। छठवें महीमें अन्नप्राशन करावे। तीसरे वर्ष चूड़ाकरण करे। * यह सब काम स्त्रियोंके समय बिना मन्त्रोच्चार किये ही करे। उनका विवाह समन्त्रक होगा। गर्भके आठवें वर्ष ब्राह्मणका, गर्भके ग्यारहवें वर्ष क्षत्रियका और गर्भके बारहवें वर्ष वैश्यका उपनयन करे। उन लोगोंकी मेखला—(यथाक्रम) मुञ्ज, धनुर्गुण और बल्वज (तृणविशेष) निर्म्मित होगी, (ब्राह्मणकी मुञ्जनिर्म्मित इत्यादि)। मृग, व्याघ्र और छाग चर्म्म यथाक्रम उन लोगोंकी उत्तरीय हैं (ब्राह्मणका मृगचर्म्म इत्यादि)। उन लोगोंके दण्ड—पालाश, खादिर और उडुम्बरके—केशान्त (ब्रा०) ललाट (क्ष०) और नाक (वैश्य) पर्य्यन्त (लम्बे) होंगे। अथवा सभी उक्त सर्व्वप्रकारके दण्ड ग्रहण कर सकते हैं। दण्ड सरल और छाल समेत होने चाहिये। भिक्षावृत्तिमें ब्राह्मण पहले भवत् शब्द कहे, क्षत्रिय मध्यमें और वैश्य अन्तमें। (याज्ञवल्क्य १म अध्याय ३०वां श्लोक देखो)। (उपनयनके मुख्यकाल कहे जा चुके हैं, अब सामान्य काल कहे जाते हैं)। १६ वर्षतक ब्राह्मणकी २२ वर्षतक क्षत्रियकी और २४ वर्षतक वैश्यकी गायत्री अतिक्रम नहीं होती। इस यथाकालमें असंस्कृत तीनों वर्ण गायत्री वर्जित, व्रात्य और साधुसमाजमें निन्दित होते हैं। जिसका जो चर्म्म, जो यज्ञसूत्र, जो मेखला, जो दण्ड, और जो वस्त्र कहे गये हैं, वही चर्म्मादि उनके व्रतमें भी (अर्थात् केशान्तादि

---

* भर्त्ता व्यतीत स्त्रियोंको यज्ञसिद्धि नहीं होती भर्त्ताकी आज्ञा बिना व्रत उपवास नहीं होता, ऐसा कुल्लूक भट्ट कहते हैं।

कार्य्यमें भी ) होगी ( अर्थात् नहीं होगी )। मेखला, चर्म्म, दण्ड, यज्ञसूत्र अथवा कमण्डलु टूट जानेसे उसे जलमें फेंककर मन्त्र पाठपूर्व्वक अन्य मेखलादि धारण करे।

सप्तविंश अध्याय समाप्त ॥२७॥

---

## अष्टाविंश अध्याय।

ब्रह्मचारियोंको गुरुके यहां वास और दोनो समय संध्या करना चाहिये। खड़े होकर प्रातः संध्या और बैठकर सायं संध्या करे। दोनो समय स्नान और होम करना चाहिये। जलमें डुब्बन् अर्थात् स्नान मन्त्र अतीत अवगाहन, बुलाये जानेपर अध्ययन करना, गुरुका प्रिय हितकार्य्य कथन, मेखला दण्ड, चर्म्म और उपवीत धारण करना,—गुरुकुलके अतिरिक्त अन्य गुणवान् व्यक्तिके यहां भिक्षा मांगना और गुरुको कहकर भिक्षाद्रव्य खाना चाहिये। श्राद्ध, कृत्रिम लवण भोजन, निष्ठुर वाक्य कहना, बासी भोजन, नृत्य, गीत, स्त्रीसम्भोग, मधु, मांस, अञ्जन, गुरुके भिन्न दूसरेका जूठा खाना, प्राणिहिंसा और अश्लील-वा क्यप्रयोग—यह सब छोड़ देना चाहिये; खण्डिलपर सोना, गुरुके पहले उठना और बाद सोना चाहिये। संध्योपासन कर गुरुको प्रणाम करे। दाहिने हाथसे दाहिना पैर और बायें हाथसे बायां पैर छूकर उनको प्रणाम करे। अभिवादनके बाद नामोच्चारणपूर्व्वक भो शब्द कहे ( अभिवादन वाक्य इस प्रकार होता है, यथा;—अभिवादये अमुक शर्म्माहमस्मि भोः )। खड़े खड़े, बैठे बैठे, सोकर, खाते खाते वा दूसरी ओर मुखकर गुरुसे न बोले। गुरुके बैठे रहनेपर स्वयम् खड़े होकर उनसे बात चीत न करे। गुरुके चलनेपर उनका अनुगमनकर बात चीत करे। गुरुको आते हुए देखते ही प्रत्युद्गमनकर उनका अभिभाषण करे। गुरुके दौड़नेपर उनके पीछे पीछे दौड़कर बात चीत करे। गुरुके मुख फिराकर खड़े रहनेपर उनके सामने जाकर बात चीत करे। गुरुके दूर रहनेपर उनके पास जाकर बात चीत करे। गुरुके सोये रहनेपर प्रणाम करके बात चीत करे। उनकी आंखोंके सामने यथेष्ट भावसे न बैठे; केवल ( निरुपपद ) उनका नाम उच्चारण न करे। उनके गमन, चेष्टा और कथनादिका अनुकरण न करे। जहांपर गुरुकी निन्दा वा परीवाद होता हो, वहां न ठहरे। शिलाखण्ड, नौका वा रथादि सवारियोंके सिवाय इनके साथ एकासनपर बैठे। गुरुके गुरुके साथ गुरुवत् व्यवहार करे। गुरुकी बिना आज्ञा लिये स्वीय गुरुजनोंको अभिवादन न करे। अपनेसे छोटा वा समानवयस्क गुरुत्र यदि अपना अध्यापक हो, तो उसके साथ गुरुके समान व्यवहार करे, पर उसका पैर न धोवे और

विद्वेष उत्पन्न होता है। जिस शिष्यको पढ़ानेसे धर्मसिद्धि या दृष्टसिद्धि नहीं होती अथवा जो शिष्य अध्ययनानुरूप सेवा नहीं करता, ऊषरक्षेत्रमें बीजवपनके समान उसे विद्यादान न करे। पूर्वकालमें विद्या ब्राह्मणके पास आई और कहने लगी मेरी रक्षा करो मैं तुम्हारा गुप्त और अक्षय धन हूं। असूयाकारी, कुटिल और असंयत आदमीके पास मुझे मत व्यक्त करो। ऐसा करनेसे मैं वीर्यवती हूंगी। जिसे शुचि, सावधान, मेधावी, ब्रह्मचर्यपरायण जानो, जो तुम्हारा अपकार करता है न करेगा और जो तुमको किसी प्रकारकी अप्रिय बात नहीं कहता, हे ब्रह्मन्‌ निधिपालक उसी व्यक्तिके सामने मुझे व्यक्त करो। (अर्थात्‌ असूयाकारी या ऐसे लोगोंको विद्यादान न करे।) शुचि और कथित गुणयुक्त व्यक्तिको ही विद्यादान करे।

ऊनत्रिंश अध्याय समाप्त ॥ २९ ॥

---

## त्रिंश अध्याय ।

श्रावणी पूर्णिमा या भाद्री पूर्णिमाको उपाकर्म्म नामक कर्म्मकर साढ़े चार महीने वेदाध्ययन करे। अनन्तर उपाकृत वेदका ग्रामके बाहर उत्सर्ग करे; अनुपाकृतका उत्सर्ग नहीं करना होगा। उत्सर्ग और उपाकर्म्मके बीच वेदाङ्ग अध्ययन न करे। चतुर्दशी और अष्टमीको रात दिनमें किसी समय न पढ़े; ऋतुशेषमें और चन्द्रसूर्य्य-ग्रहणमें अध्ययन न करे; इन्द्रध्वजोत्थानमें (अहोरात्र अध्ययन) न करे; जिस समय प्रचण्ड हवा बह रही हो, उस समय अध्ययन न करे; अकालमें वर्षा, विद्युत और मेघ-गर्जन होनेसे अध्ययन करे; भूमिकम्प, उल्कापात और दिग्दाहमें अध्ययन न करे; जिस गांवमें शव (मनुष्यका मृत शरीर) हो वहां अध्ययन न करे; अस्त्र-सम्पातमें अध्ययन न करे; कुक्कुर, शृगाल या गर्दभकी ध्वनि होनेसे अध्ययन न करे, वाद्यशब्द होनेसे अध्ययन न करे; शूद्र वा पतित व्यक्तिके सामने अध्ययन न करे, मन्दिर, श्मशान, चतुष्पथ और बड़ी सड़कपर अध्ययन न करे; जलमें अध्ययन न करे; पीढ़े पर पदतल स्थापनकर अध्ययन न करे; हाथी, घोड़ा, ऊंट, नाव और रथादि सवारियोंपर बैठकर अध्ययन न करे; वमन करनेसे अहोरात्र (रात दिन) अध्ययन न करे; विरेचन (दस्त) होनेसे रातदिन अध्ययन न करे; अजीर्ण-दोष होनेसे अध्ययन न करे; अध्ययनके (पढ़नेके) समय यदि गुरु शिष्यके बीचमेंसे पशु निकल जाय तो अध्ययन न करे; राजा एक शाखाध्यायी श्रोत्रिय, गो अथवा ब्राह्मणपर विपत्ति आनेसे अध्ययन न करे; उपाकर्म्म करनेसे तीन दिनतक अध्ययन न करे;

उत्सर्गमें भी तीन दिनतक अध्ययन न करे ; सामगानके समय ऋग्वेद यजुर्वेद न पढ़े ; रात्रिशेषमें अध्ययन करनेके बाद फिर शयन न करे ; अध्ययनको बारेमें पूर्ण आनेपर भी अनध्यायके समय अध्ययन न करे ; कारण, अनध्यायके समय अधीत शास्त्र इहपरलोकमें फलप्रद नहीं होता, वरञ्च वैसा करनेसे गुरुशिष्यकी उम्र कम होती है । इसलिये ब्रह्मलोक गमनेच्छु गुरुको चाहिये कि अनध्यायव्यतीत इतर समय सत्शिष्यक्षेत्रमें विद्यावीज वपन करे । शिष्य नित्य वेदाध्ययनके आरम्भ और अन्तमें गुरुके चरण छूवे और निज प्रवर उच्चारण करे । ऋग्वेद पढ़नेसे अध्ययनकारीके पितृलोक घृतद्वारा तृप्त होते हैं । यजुर्वेद अध्ययन करनेसे मधुद्वारा, सामवेद अध्ययन करनेसे दुग्धद्वारा, अथर्व्ववेद अध्ययन करनेसे मांसद्वारा और पुराण इतिहास तथा धर्मशास्त्र अध्ययन करनेसे पितर अन्नद्वारा तृप्त होते हैं । जो मनुष्य विद्यालाभकर इस लोकमें उसकी सहायसे जीविका निर्वाह करता है, वह विद्या उसको परलोकमें फलप्रद नहीं होती । और जो निज विद्याके प्रभावसे दूसरेका यश हरण करता है, उसकी विद्या भी परलोकमें फलदायिनी नहीं होती । सम्मत न रहनेसे अपरका अध्ययन श्रवणकर विद्याग्रहण न करे ; ऐसे ग्रहणको वेदकी चोरी कहते हैं, सुतरां वह ग्रहणकारीको नरकजनक होता है । जिसके द्वारा लौकिक, वैदिक वा आध्यात्मिक ज्ञान प्राप्त किया जाता है, उसका कभी द्वेष वा अपकार न करे । जन्मदाता और वेदाध्यापक इन दोमें वेदाध्यापक पिता ही श्रेष्ठ हैं; कारण ब्रह्मजन्म ही इहपर दोनो लोकोंमें स्थायी होता है । माता पिता परस्पर कामवशसे जो इस बालकको उत्पन्न करते हैं, माताके गर्भमें इसके जो अङ्ग प्रत्यङ्गादि बनते हैं, वह पशुआदि साधारण उत्पत्तिमात्र है अर्थात् ( पशुओंमें भी ऐसा ही हुआ करता है ) । वेदपारग आचार्य्य यथाविधि उपनयनपूर्व्वक सावित्री अनुवचनद्वारा इस बालकको जो जन्म देते हैं, वही जन्म सत्य, अजर और अमर है । जो सुख वितरणपूर्व्वक अमृत प्रदान करते हुए वर्णस्वर-वैगुण्यरहित सत्य स्वरूप वेदमन्त्रद्वारा श्रवण कुहरद्वय परिपूर्ण करते हैं उन्हीको पिता माता समझे ; कृतज्ञताके वशवर्त्ती होकर उनका कभी अपकार न करे ।

त्रिंश अध्याय समाप्त ॥ ३० ॥

---

## एकत्रिंश अध्याय ।

माता, पिता और आचार्य्य यह तीनों महागुरु होते हैं । उनको सर्व्वदा सेवा करे । उनके प्रिय तथा हितकारक ऐसा आचरण करे । उनकी बिना आज्ञा

लिये कुछ भी न करे। वही तीनो वेद हैं, वही ब्रह्मा, विष्णु और महेश्वर हैं; वही तीनो लोक हैं और वही वह तीनो अग्नि हैं—पिता गार्हपत्य अग्नि, माता दक्षिणाग्नि और आचार्य आहवनीय अग्नि। इन तीनोंका आदर करनेसे सब कर्मोंका आदर होता है। और जो इन तीन जनोंका अनादर करता है, उसका सब कर्मोंका आदर करना निष्फल होता है। मातृभक्ति द्वारा यह लोक, पितृभक्ति द्वारा मध्यलोक (अर्थात् देवलोक) और गुरुशुश्रूषा द्वारा ब्रह्मलोक भोग सकता है।

एकत्रिंश अध्याय समाप्त ॥ ३१ ॥

## द्वात्रिंश अध्याय।

राजा, ऋत्विक्, श्रोत्रिय, अधर्मनिषेधक, उपाध्याय, पितृव्य, मातामह, मातुल श्वशुर, ज्येष्ठ भ्राता और (वयोज्येष्ठ) वैवाहिकादि सम्बन्धी—यह सब आचार्यके समान मान्य हैं। इन लोगोंकी सवर्णा पत्नी, फूफी, मौसी और बड़ी बहन भी (इसी प्रकार मान्य हैं)। श्वशुर, काका, मामा और ऋत्विक् उमरमें अपनेसे छोटे होनेसे उनके आनेपर खड़ा होना ही उनका अभिवादन है। होनवर्णा गुरु पत्नियोंका अभिवादन दूरसे करे; पादस्पर्श न करे। (सामान्यतः) गुरुपत्नियोंका बदन धोना, हलदी वगैरह लगाना, तेल लगाना, काजल लगाना, केशसंयमन और पादप्रक्षालनादि कार्य्य न करे। परस्त्री अपरिचित होनेपर भी उसे भगिनी, कन्या वा माता कहकर सम्बोधन करे। गुरुजनको "तुम" (संस्कृत "युष्मद्" शब्द) मत कहो। गुरुजनको किसी प्रकार मानहानि करनेसे उस दिन उपवासी रहकर दिनके अन्तमें गुरुकी प्रसन्नता सम्पादन कर आहार करे। गुरुके साथ विरोधपूर्व्वक बातें न करे अर्थात् वितण्डवाद न करे; गुरुकी निन्दा या अनभिप्रेत कार्य्य न करे। बीस वर्षकी उम्र होनेपर शिष्य युवती गुरुपत्निका पादग्रहणपूर्व्वक अभिवादन न करे; पर युवा शिष्य "अमावहम्" अर्थात् "मैं अमुक हूं" यह कहकर युवती गुरुपत्नीको जमीनपर शिररख अभिवादन करे (पादग्रहण न करे)। पर शिष्टाचारके अनुसार (युवा शिष्य भी) प्रवाससे लौट आनेपर गुरुपत्नियोंका पादग्रहणपूर्व्वक और नित्य जमीनपर माथा रखकर अभिवादन करे। माननीयके (आदर सत्कारके) पांच कारण हैं—धन सहायता सम्पन्नता, अधिक वयःक्रम, श्रौतस्मार्त्त कर्म्म और विद्या; बादकी पहलेसे श्रेष्ठ हैं। धनीसे स्वजनसम्पन्न, उससे अधिक वयस्क, उससे क्रियावान् और उससे वेदार्थ तत्त्वज्ञानी अधिक मान्य हैं। दस वर्ष वयस्क ब्राह्मण और शत-वर्ष वयस्क राजाको पितापुत्रके समान जाने, उन दोनोमें पिता ब्राह्मण है। ब्राह्म-

णोंकी ज्येष्ठता ज्ञानानुसार होती है क्षत्रियोंकी कार्य्यानुसार और वैश्योंकी धनधान्यानुसार होती है; केवल शूद्रोंकी ( ज्येष्ठता ) जन्मानुसार होती है।

द्वात्रिंश अध्याय समाप्त ॥३२॥

## त्रयस्त्रिंश अध्याय।

मनुष्यकी—बहुत लोगोंकी साथ सम्बन्ध रखनेके कारण, विशेषतः गृहस्थोंके—काम, क्रोध, लोभ नामक तीन शत्रु हैं। उन्हीं तीन शत्रुओंसे आक्रान्त होकर मनुष्य वा गृहस्थ अतिपातक, महापातक, अनुपातक, उपपातक, जातिभ्रंशकर, सङ्करीकरण, अपात्रीकरण, मलावह और प्रकीर्णक पापोंमें प्रवृत्त होता है। काम, क्रोध और लोभ यह तीन प्रकारके नरकके द्वार हैं; यह आत्माको विनष्ट अर्थात सर्व्व सुख-वञ्चित—अतीव निकृष्ट कर डालते हैं, अतएव इन तीनोंको छोड़ दें।

त्रयस्त्रिंश अध्याय समाप्त ॥३३॥

## चतुस्त्रिंश अध्याय।

मातृगमन, कन्यागमन और पुत्रवधूगमन—यह ( त्रिविध ) अतिपातक हैं। यह सब अतिपातकीगण अग्नि प्रवेश करें; इसके बिना किसी प्रकार उन लोगोंकी निष्कृति नहीं है।

चतुस्त्रिंश अध्याय समाप्त ॥ ३४ ॥

## पञ्चत्रिंश अध्याय।

ब्रह्महत्या, सुरापान, ब्राह्मणोंका ( अस्सी रत्तियोंसे अधिक ) सोना चुराना, गुरुपत्नीगमन ( अर्थात् विमातृगमन ) यह चार और इन पापियोंके साथ विशेष संसर्ग रखना यह पांच महापातक हैं। पतितके साथ एक वर्ष तक बराबर एक सवारीपर बैठना, एक साथ खाना, एक साथ रहना, और एकत्र शयन करना इत्यादि लघुसंसर्ग करनेसे मनुष्य पतित होता है। यौन सम्बन्ध अर्थात् विवाहादि, स्रौव संसर्ग अर्थात् याजन याजनादि और मौख सम्बन्ध अर्थात् अध्ययनादि पतित मनुष्योंके साथ ) बड़े संसर्ग होनेसे मनुष्य उसी समय पतित होता है। यह सब महापातकीगण अश्वमेध यज्ञ करनेसे अथवा पृथिवीके समस्त तीर्थ पर्य्यटन करनेसे शुद्ध होते हैं।

पञ्चत्रिंश अध्याय समाप्त ॥ ३५ ॥

## षट्त्रिंश अध्याय।

यज्ञदीक्षित क्षत्रियहत्या और वैश्यहत्या, रजस्वलाहत्या, गर्भवतीहत्या, अत्रि गोत्रसम्भूताहत्या, स्त्रीत्व और पुंस्त्वके विषयमें अनवधारित—गर्भहत्या, यह सब कर्म्म ब्रह्महत्याके तुल्य हैं; कूटसाक्ष्य और मित्रहत्या यह दो कार्य्य सुरापानके समान हैं; ब्राह्मणकी भूमिहरण और गच्छित ( गिरवी रखी हुई ) वस्तुका अपहरण—

सुवर्णहरणके तुल्य है : काका, नाना, मामा, श्वशुर और राजा—इनके सिवाय दूसरोंकी पत्नीगमन, पितृस्वसृ-( फूफी ) गमन, मातृस्वसृ-( मौसी ) गमन, भगिनीगमन, श्रोत्रिय, ऋत्विक्, उपाध्याय और बन्धु इनके सिवाय दूसरोंकी पत्नीगमन भगिनी-सखी-गमन, सगोत्रागमन, उत्तमवर्णागमन कुमारीगमन, अन्त्यजागमन रजस्वलागमन शरणागता-गमन, प्रव्रज्यावलम्बिनीगमन और न्यासीकृतागमन गुरुपत्नीगमनके तुल्य है। यह सब अनुपातकोंगण, महापातकियोंके समान अश्वमेधयज्ञ करनेसे अथवा तीर्थ पर्य्यटन करनेसे शुद्ध होंगे। अज्ञानकृत अगम्यागमनका और ज्ञानकृत अन्य अनुपातकोंका यह प्रायश्चित्त है।

षट्त्रिंश अध्याय समाप्त ॥ ३६ ॥

## सप्तत्रिंश अध्याय।

उत्कर्षजनक मिथ्यावाक्य (जैसे—शूद्रका "मैं ब्राह्मण हूँ" कहना) राजगामी खलता (अर्थात् राजाके निकट दुष्कर्मका अभियोग), गुरुकी अलीक-निन्दा करना, वेदनिन्दा, पढ़ा हुआ वेद भूल जाना, गार्हित-अग्नित्याग, अभनित—माता-पिता-पुत्र पत्नी परित्याग, अभोज्यान्न भोजन, अभक्ष्य भक्षण, परस्वापहरण, परदारगमन, अनुचित कर्म, असत्-प्रतिग्रह, क्षत्रियहत्या, वैश्याहत्या, शूद्रहत्या, गोहत्या, अविक्रेय (लवणादि) विक्रय, छोटेसे हुई बड़ोंकी परिविन्तिता, परिवेदन, उसकी अर्थात् परिवित्ति वा परिवेत्ताको कन्यादान, उनका याजन, भ्रात्यता, नियत वेतन ग्रहणपूर्वक अध्यापना, प्रतिनियत वेतन दानपूर्वक अध्ययन, राजाज्ञा क्रमसे सब खानियोंका अधिकार ग्रहण करना, महायन्त्र बनाना, (जैसे जलप्रवाह रोकनेके लिये सेतु बनाना इत्यादि), तृण, गुल्म, लता और औषधीका नाश करना, स्त्रियोंको वेश्या बनाकर उससे जीविका निर्वाह करना, अभिचार कार्य्य अर्थात श्येनादि यज्ञकर निरपराध व्यक्तिको मारना, मन्त्रौषधीद्वारा वशीकरण, बिना देवादिके उद्देश्यसे केवल अपने लिये रसोई आदि बनाना, अधिकार रहते अग्नि-स्थापन नहीं करना, देवऋण, ऋषिऋण और पितृऋण परशोधन करना (यज्ञादि द्वारा देवऋण, ब्रह्मचर्य्यादि द्वारा ऋषिऋण और पुत्रोत्पादनादि द्वारा पितृऋण परिशोध करना होता है), चार्व्वाकादि असत्-शास्त्र-चर्चा, नास्तिकता, नटवृत्ति अवलम्बनकर जीविका निर्वाह और मद्यपायिनी भार्य्याके साथ संसर्ग, यह सब उपपातक हैं। (याज्ञवल्क्य ३य अध्याय २३७ से २४१ श्लोक देखो।) यह सब उपपातकी मनुष्य, चान्द्रायण अथवा पराक व्रत करें या गोमेधयज्ञ करें। इन तीनों प्रायश्चित्तके स्थानके भेदानुसार व्यवस्था कर ले।

सप्तत्रिंश अध्याय समाप्त ॥ ३७ ॥

## अष्टत्रिंश अध्याय।

दण्डादिद्वारा ब्राह्मणको दुःख देना, लशुन पुरीषादि न सूंघने लायक पदार्थ सूंघना, कुटिलता, पशु-मैथुन और पुं मैथुन, यह सब पाप जातिभ्रंशकर हैं। इनके सिवाय और और जाति भ्रंशकर काम जान बूझकर करनेसे कृच्छ्र सान्तपनव्रत और अज्ञानपूर्वक करनेसे प्राजापत्य व्रत करे।

अष्टत्रिंश अध्याय समाप्त ॥ ३८ ॥

---

## ऊनचत्वारिंश अध्याय।

( अनुक्त ) ग्राम्य और अरण्य पशुकी हिंसा करना सङ्करीकरण पातक है। सङ्करीकरण पाप करनेसे एक महीनेतक जौके बने हुए पदार्थ खाकर रहे अथवा कृच्छ्रातिकृच्छ्र व्रत करे।

ऊनचत्वारिंश अध्याय समाप्त ॥ ३९ ॥

---

## चत्वारिंश अध्याय।

निन्दित (अर्थात् म्लेच्छादिक) के निकट धन ग्रहण करना ( अर्थात् पारितोषिकादि ग्रहण ) *, वाणिज्य, कुसीदजीवन, असत्यभाषण और शूद्रसेवा, यह सब अपात्रीकरण पाप हैं। अपात्रीकरण पाप करनेसे तप्तकृच्छ्र वा शीतकृच्छ्र अथवा अभ्यस्त महासान्तापन ( अर्थात् दो महासान्तापन ) व्रतकर शुद्ध होवे।

चत्वारिंश अध्याय समाप्त ॥ ४० ॥

* ऐसे व्यक्तिसे प्रतिग्रह लेना उपपातक कहाता है, और पारितोषिकादि ग्रहण अपात्रीकरण है। अर्थात् असत् प्रतिग्रह शब्दसे निन्दित वस्तुका ग्रहण, वही उपपातक है, यथा— तिलादि ग्रहण और म्लेच्छादिसे निकट प्रतिग्रह अपात्रीकरण है।

---

## एकचत्वारिंश अध्याय।

पक्षिहत्या, जलचरहत्या और मत्स्यादि जलजप्राणिहत्या, कृमिहत्या और, कीटहत्या और मद्यके साथ एक जगह आये हुए शाकादिका भोजन यह सब मलावह पाप हैं। मलिनीकरण पापोंमें तप्तकृच्छ्र अथवा कृच्छ्रातिकृच्छ्र प्रायश्चित्त करनेसे शुद्धि होती है।

एकचत्वारिंश अध्याय समाप्त ॥ ४१ ॥

---

## द्विचत्वारिंश अध्याय।

जो सब पाप कहे नहीं गये हैं, वह प्रकीर्णक हैं। प्रकीर्ण पापोंमें छोटे बड़ेका विचारकर ब्राह्मणोंकी अनुमतिसे प्रायश्चित्त अवश्य करे।

द्विचत्वारिंश अध्याय समाप्त ॥ ४२ ॥

---

## त्रिचत्वारिंश अध्याय।

नरककी बातें कही जाती हैं। तामिस्र, अन्धतामिस्र, रौरव, महारौरव,

कामसूत्र, महानरक, सञ्जीवन, अवीचि, तापन, सम्प्रतापन, संघतक, काकोल, कुड्मल, कुट्टाम, पूतिमृत्तिक, लोहशङ्कु, ऋजीष, विषयस्थानम, कण्टकशाल्मलि नदी,अशिपत्रवन और लौहचारक—यह सब नरक हैं। अकृत प्रायश्चित्त अतिपातकीगण पर्य्याय क्रमसे एक कल्प यह सब नरक भोगते हैं। महापातकीगण अनुपातकीगण एक मन्वन्तर ( इकीस दिव्य चतुर्युगोंका एक मन्वन्तर होता है ); उपपातकीगण चतुर्युग; सङ्करीकरण पापी, जातिभ्रंशकर पापी, अपात्रीकरण पापी और मलिनीकरण पापी यह सब एक हजार वर्ष ; और प्रकीर्ण पापी, पापके गुरुत्व और लघुत्वके अनुसार बहुसंख्यक वर्ष पर्य्यन्त नरक भोग करते हैं। सब पातकीगण प्राणत्यागके बाद याम्यपथमें गमनकर दारुण दुःख भोग करते हैं। वह लोग भयङ्कर यमदूतोंके कुञ्चितनुकारी वर विशेष द्वारा जहां तहां खींचे जाकर अतिकष्टसे जैसे ही नरकमें उपनीत होते हैं वैसे ही कुत्ते, सियार, मांसाशी काक, कङ्क, वकादि, अग्नितुण्ड अर्थात् भल्लकादि भुजङ्ग और वृश्चिकोंसे भक्षित होते हैं। वह लोग अग्निदग्ध, कण्टकविद्ध और तृष्णासे पीड़ित होते हैं ; बार बार क्षुधापीड़ित, घोर बाघोंसे ताड़ित और पीब तथा रक्तकी गन्धसे मूर्च्छित हुआ करते हैं, दूसरोंका अन्नपानादि चाहनेसे उन्हें काक, कङ्क वकादि ये समान निकटास्य यमदूतगण उन्हें मारा करते हैं। कहीं कहीं वह लोग तेलमें पकाये जाते हैं, कहीं कहीं मूसलसे पीटे जाते हैं और कहीं कहीं लौहमय शिलाओंमें पीसे जाते हैं। कहीं कहीं वह लोग वान्त, कहीं पीब, कहीं रक्त, कहीं विष्ठा और कहीं पचगन्धयुक्त भयङ्कर मांस भोजन करते हैं। कभी कभी अग्नितुल्य भयङ्कर कीड़ोंका भक्ष्य बनकर सूचिभेद्यमय अन्धकारमें रहना पड़ता है। कभी कभी वह लोग आगमें बहुत घबराने लगते हैं, कभी कभी विष्ठादि अपवित्र वस्तुमें रहना पड़ता है और कहीं कहीं सुदारुण प्रेतमण्डली एक दूसरेका मांस भोजन किया करती है। कभी कभी भूतोंसे पीटे जाते हैं कभी कभी बांधे जाकर लटकाये जाते हैं कभी कभी छिन्न भिन्न हुआ करते हैं यमकिङ्कर उन लोगोंके गलेपर पैर दिया करते हैं, वह लोग नागपाशसे बांधे जाते हैं, अस्त्रोंसे पीड़ित किये जाते हैं और जानु पकड़कर खींचे जाते हैं। भग्नपृष्ठ, भग्नमस्तक, भग्नग्रीव और सूचीकण्ठ होकर रहते हैं, सुदारुण और बहुदुःख भाराक्रान्त वह सब पापी कूटग्रहप्रमाण यातनासम शरीर द्वारा इस प्रकार पापफल भोगकर तिर्य्यक्योनिमें तरह तरहके दुःख भोगते हैं।

त्रिचत्वारिंश अध्याय समाप्त ॥४३॥

———

## चतुश्चत्वारिंश अध्याय।

समस्त नरकोंमें दुःख भोगकर पापियोंका तिर्य्यक् योनिमें जन्म होता है। अतिपातकीगणका पर्य्याय क्रमसे सब स्थावर योनिमें, महापातकिका कृमियोनिमें, अनुपातकीगणका पक्षियोनिमें, उपपातकीगणका जलज योनिमें, जाति भ्रंशकर पापियोंका जलचर योनिमें, सङ्करीकरण पापियोंका मृगयोनिमें, अपात्रीकरण पापियोंका पशुयोनिमें और मलिनीकरण पापियोंका मनुष्योंमें अस्पृश्य जातिमें जन्म होता है। प्रकीर्ण पापसे हिंस्र और अखाद्य होकर उत्पन्न होता है। अभोज्य अन्न अथवा अभक्ष्य द्रव्य भोजन करनेसे कृमि होता है; चोर-श्येनपक्षी होता है, अच्छा रास्ता खराब करनेसे सर्प; धान्य चुरानेसे मुषिक; कांसा चुरानेसे हंस, जल चुरानेसे जलकुक्कुट; मधुहरण करनेसे दंश, दुग्धहरण करनेसे काक; ऊख प्रभृतिका रस हरण करनेसे कुक्कुर; घृत हरण करनेसे नकुल (नेवला); मांस हरण करनेसे गृध्र, तेल हरण करनेसे तैलपायिक; लवण हरण करनेसे चीरी नामक पक्षि विशेष; दही हरण करनेसे बलाका; कोसा नामक वस्त्र हरण करनेसे तीतिर; क्षौमवस्त्र हरण करनेसे मेढक, सूती कपड़े हरण करनेसे क्रौञ्च; गाय हरण करनेसे गदहा; गुड़ हरण करनेसे वाग्गुद नामक पक्षि विशेष; गन्ध हरण करनेसे छछुन्दरी; पत्रशाक हरण करनेसे मोर; सिद्धान्न हरण करनेसे श्वावित्‌ अपिद्ध अन्न हरण करनेसे शल्लक, अग्निहरण करनेसे वक (बगुला) सूप मूषल आदि हरण करनेसे गृहकारी अर्थात् मट्टीका घर बनानेवाला पक्ष सहित कीट विशेष; लाल कपड़े चुरानेसे चकवा; हाथी चुरानेसे कछुवा; फल वा पुष्प हरण करनेसे बन्दर; स्त्री हरण करनेसे भालू; रथादि यान हरण करनेसे ऊंट; पशु हरण करनेसे छागल होता है। मनुष्य यदि जान बूझकर दूसरेका द्रव्य हरण करे या अनुत्सृष्ट पुरोडाशादि हवि भोजन करे, तो वह अवश्य तिर्य्यक् योनिमें जन्म ग्रहण करता है। स्त्रियां भी यदि परद्रव्य हरण करें, तो पापी होंगी और उन्हें भी इन सब जन्तुओंकी भार्य्या होना पड़ेगा।

चतुश्चत्वारिंश अध्याय समाप्त ॥४४॥

---

## पञ्चचत्वारिंश अध्याय।

सब नरकोंमें दुःख भोग करनेके बाद तिर्य्यक् योनिसे उत्तीर्ण होकर मनुष्य होनेपर भी इन सब चिह्नों द्वारा उत्पन्न होता है;—अति पातकी कुष्ठरोगाक्रान्त; ब्रह्महत्याकारी यक्ष्मपीड़ाग्रस्त; सुरापायी श्यावदन्त; स्वर्णहारी कुनखी; विमातृगामी अनाहृतलिङ्ग और पिशुनकी नासिका दुर्गन्धयुक्त होती है; सूचकका मुख

दुर्गन्धयुक्त, धान्यचोर अङ्गहीन, धान्य-मिश्रचोर अतिरिक्ताङ्ग; अन्नापहारक अग्न्याशी; वागपहारक गूंगा; वस्त्रापहारक श्वित्ररोगाक्रान्त; अश्वापहारक पङ्गु होता है; देवता या ब्राह्मणोंको गाली देनेसे गंगा, विषदाता लोलजिह्व और अग्निदाता उन्मत्त होता है; गोहत्या वा (देवादि-गुरुका) दीप हरण करनेसे अन्धा होता है, दीप निर्वाणकर्त्ता काना होता है, रङ्ग, चामर वा सीसा विक्रय करनेसे धोबी होता है; अन्नादि जन्तु विक्रय करनेसे मृगव्याध होता है, कुण्डका (जारजनि-षेधका) भोजन करनेसे मुखपर मशाकार चिन्ह उत्पन्न होता है। * चोरी करनेसे वैतालिक होता है। कन्दिरओंसे स्नायुर-रोगाक्रान्त होता है। अकेला मिष्टान्न खानेवाला वातगुल्म रोगी होता है; प्रतिज्ञा लंघन करनेवाला गञ्जा होता है; स्त्रीसंसर्गी ब्रह्मचारी श्लीपदरोग युक्त होता है, अन्यका दृष्टिहन्ता दरिद्र होता है और परपीड़क आदमी दीर्घ रोगी होता है। इस प्रकार कर्मविशेषसे दुष्ट चिह्न-युक्तरोगान्वित, अन्धा, कुब्ज, खञ्ज, एक लोचन, वामन, बधिर, मूक, दुर्बल तथा अन्य प्रकार अर्थात् क्लीव होकर जन्म ग्रहण करता है; इसलिये सविशेष यत्नके साथ पापका प्रायश्चित्त करे।

पञ्चचत्वारिंश अध्याय समाप्त ॥ ४५ ॥

---

## षट्चत्वारिंश अध्याय ।

निम्नलिखित समस्त कृच्छ्र-पदवाच्य होता है। तीन दिन उपवासी रहे, प्रति दिन तीन बार स्नान करे। प्रति स्नानके समय तीन बार जलमें गोता लगाकर अघमर्षण-जप करे। दिनमें खड़ा रहे, रातको बैठा रहे और प्रति कर्मके बाद दुग्धवती गोदान करे। इसे अघमर्षण कहते हैं। तीन दिन रात्रिभोजन अर्थात् नक्त, तीन दिन दिवाभोजन अर्थात् एक भक्त, तीन दिन अयाचित आहार अर्थात् तीन दिन उपवास करे। + इसको अर्थात् इस द्वादश दिन-साध्यकर्मका नाम प्राजापत्य है। तीन दिन गरम जल, तीन दिन गरम घृत और तीन दिन गरम दुग्धपान करे और तीन दिन उपवास करे इसे तप्तकृच्छ्र कहते हैं। ऐसा ही ठण्ढे पदार्थोंसे करनेसे उसे शीत-कृच्छ्र कहते हैं। केवल दूध पीकर २१ दिन बितानेको कृच्छ्रातिकृच्छ्र कहते हैं। एक महीने सत्तूमिश्रित जल पीनेसे उदक-कृच्छ्र। ए

* बहुत पण्डित कहते हैं, कि मगास्य होता है यानी मुखमें मैथुन करने देता है इस जघन्य पङ्क्तिका यह पाप कारण है।

+ अघमर्षण विधिमें तीन दिन उपवास विधान है उसीके आधारपर तीन दिन उपवास लिखा गया है। यही मनुशास्त्र सम्मत है।

महीना मृणाल भोजन करनेसे मूलकृच्छ्र। एक मास बिल्व अथवा पद्माबीज भोजन करनेसे—श्रीफलकृच्छ्र; बारह दिन उपवास पराक; एक दिन गोमूत्र, गोमय (गोबर), दूध, दही, घृत और कुशोदक पान करे; दूसरे दिन उपवासी रहे इसे सान्तपन कहते हैं। प्रत्यह अभ्यस्त गोमूत्रादि द्वारा महासान्तपन अर्थात् एक एक दिन गोमूत्रादि एक एक द्रव्य आहार और एक दिन उपवास, यह सात दिन साध्य व्रत महासान्तपन कहाता है। त्र्याभ्यस्त होनेसे अर्थात् एक एक द्रव्य तीन तीन दिन खानेसे अतिसान्तपन, इस प्रकार अठारह दिन और तीन दिन उपवास—इस व्रतको अतिसान्तपन व्रत कहते हैं। पिण्याक, आचाम, तक्र जल और सत्तू का उपवासान्तरित आहार, तुला पुरुष पदवाच्य, अर्थात् एक दिन उपवास, उसके बाद पिण्याक् भोजन, उसके बाद दूसरे दिन उपवास; इसके दूसरे दिन आचाम आहार इत्यादि। कुशपत्र, पलाशपत्र, उडुम्बरपत्र, पद्मपत्र, वटपत्र, शङ्खपुष्पीपत्र, ब्राह्मीपत्र, इन सबमें एक एकका क्वथित (जल अर्थात् उसके साथ औटा हुआ जल) एक एक दिन पानकर रहनेसे (एक सप्ताहमें) पर्ण कृच्छ्र होगा। कृतवपन अर्थात् मुण्डित, त्रिकालस्नायी, अधःशायी और जितेन्द्रिय होकर यह सब कृच्छ्र करे। स्त्री शूद्र और पतितोंके साथ बातचीत न करे और नित्य पवित्र (प्रणव) जप और यथासाध्य होम करे।

षट्चत्वारिंश अध्याय समाप्त ॥४६॥

## सप्तचत्वारिंश अध्याय।

अथ चान्द्रायण। अविकृत ग्रासमें भोजन करे। शुक्लपक्षमें चन्द्रकला वृद्धिके अनुसार क्रमक्रमसे ग्रास संख्या बढ़ावे; कृष्णपक्षमें चन्द्रकला हानिके अनुसार घटावे अर्थात् शुक्लप्रतिपदाको एक ग्रास भोजन, द्वितीयाको दो इत्यादि, अमावस्याको उपवास करे; इसे चान्द्रायण कहते हैं। चान्द्रायण दो प्रकारका है; यवमध्य और पिपीलिकामध्य; जिस चान्द्रायणके बीचमें अमावस्या आती है वह पिपीलिकामध्य कहलाता है। जिसके बीचमें पूर्णमासी होती है, वह यवमध्य कहाता है। एक मास पर्य्यन्त रोज आठ ग्रास भोजन करनेसे वह यतिचान्द्रायण कहाता है। एक मासतक रातको चार ग्रास भोजन करे यह शिशु-चान्द्रायण कहाता है। एक महीनेमें किसी प्रकार, जैसे कभी एक ग्रास तो कभी पचीस ग्रास, २ सौ ४० ग्रास भोजन करनेसे वह सामान्य चान्द्रायण कहाता है। हे भूमि! पुराकालमें सप्तर्षिगण, ब्रह्मा और रुद्रने यह व्रतकर सर्व्वमल शून्य हो उत्कृष्ट स्थान लाभ किया था।

सप्तचत्वारिंश अध्याय समाप्त ॥४७॥

## अष्टचत्वारिंश अध्याय।

निजकृत कर्म्म द्वारा अपनेको गुरुपाप भाराक्रान्त समझे। उसकी क्षयके लिये अपने लिये प्रसृति-परिमाण यावक पाक करे। उस समय अग्निमें आहुति प्रदान करना निषिद्ध है और इसमें वलिकर्म्म भी नहीं है। अपक्व अथवा पच्यमान यावक (जौका बनाया पदार्थ) और पक्व यावक मन्त्रपूत करे। पच्यमान यावककी रक्षा करे। उसका मन्त्र :—"ब्रह्मा देवानां पदवी: कवीनां ऋषिर्विप्राणां महिषो मृगाणां श्येनो गृध्राणां स्वधितिर्वनानां सोमः पवित्रमत्येति रेभन्" यह मन्त्र पाठपूर्व्वक चरुस्थालीके कण्ठमें कुश बांधे। और वह यावक चरु दूसरे पात्रमें रखकर भोजन करे। "ये देवा मनोजाता मनोजुषः सुदक्षा दक्षपितरः तेनः पान्तु तेनो वन्तु तेभ्यो नमस्तेभ्यः स्वाहा।" यह मन्त्र उस चरुका अपनेमें आहुति है अर्थात् खा जाये। अन्य मन्त्र पाठ न करे। जाह्नव आचमनकर "स्यातः प्रीता भवत यवमापो इस्याकमुदरे यवाः तावस्मभ्य मनमीवा अपहा अनागसः सन्तु देवीरमृता ऋतावृध" इस मन्त्रसे नाभिस्पर्श करे। मेधार्थी व्यक्ति इस प्रकार तीन दिनतक भोजन करे; पापकारी छः दिन; सात दिन पान करनेसे महापातकीका अध्यनस (आत्मा भी) शुद्ध होता है। और बारह दिन पान करनेसे पूर्वपुरुषकृत पापको भी नाश करता है। एक मास पान करनेसे निजकृत पूर्वपुरुषकृत सब पाप विनष्ट करता है। गोमयके साथ वहिर्गत यवका याक इस प्रकार इक्कीस दिनतक पान करनेसे सब पाप विनष्ट होते हैं। यवक मन्त्रपूत करनेका मन्त्र :—"तुम यव, तुम धान्यराज हो वरुण तुम्हारा देवता है; तुम मधुसे मिलकर सब पाप विनष्ट करते हो; इसलिये पवित्र ऋषिगणने इसका स्मरण किया है। यव ही घृत वा मधु है, यव ही जल वा अमृत है। हे यवसकल! तुम मेरे सब पाप तथा कायिक, वाचिक, मानसिक और कुछ दुष्कर्म्म किये हों, उन्हें पवित्र करो, अर्थात् उनसे मुझे छुड़ाओ। हे यवगण! मेरी अलक्ष्मी और कालकर्णी विनष्ट करो। हे यवगण! मेरा कुक्कुर-शूकरोच्छिष्ट-भोजन, उच्छिष्ट-दूषित-भोजन, मातापिताकी अशुश्रुषा पवित्र करो, अर्थात् इन सब कारणोंसे उत्पन्न पाप विनष्ट करो। हे यवगण! मेरा गणान्न गणिकान्न शूद्रान्न, जातश्राद्धान्न, चौरान्न और नवश्राद्धान्न, इन सब भोजन जनित पापोंका नाश करो। हे यवगण! मुझे बालधूर्त्त अर्थात् बालकके साथ धूर्त्तता अथवा मूर्खता और धूर्त्तता—तत्कारणोत्पन्न पाप, राज द्वारकृत अधर्म्म, स्वर्णस्तेय अर्थात् सब महापातक व्रतोंका अपरिपालन, अयाज्ययाजन और ब्राह्मणनिन्दा इन पापोंसे पवित्र करो।

## ऊनपञ्चाश अध्याय।

अग्रहायण (अगहन) मासकी शुक्ला एकादशीको उपवासी रहकर द्वादशीको गन्ध पुष्प, धूप, दीप, नैवेद्य और ब्राह्मण भोजनद्वारा भगवान् वासुदेवकी अर्चना करे। यह व्रत एक वर्ष करनेसे अर्थात् अग्रहायण शुक्ल एकादशीसे प्रारम्भकर कार्त्तिक शुक्ल द्वादशी पर्य्यन्त यह व्रत करनेसे पापराशिसे मुक्ति मिलती है। यावज्जीवन यह व्रत करनेसे विष्णुका अधिष्ठान श्वेत-पुराणादि प्रसिद्ध श्वेतद्वीप प्राप्त होता है। उभय पक्षकी द्वादशीको एक वर्ष यह व्रताचरण करनेसे स्वर्ग-लोक और यावज्जीवन करनेसे विष्णुलोक प्राप्ति होती है. चतुर्द्दशीको उपवासी रहकर पूर्णिमा—अमावस्याको ऐसा करनेसे द्वादशीके बारेमें जो फल कहा गया है, वही प्राप्त होता है। अमावस्या और पूर्णिमाको योगशायी केशवकी अर्चना करनेसे सर्व्वोत्तम ब्रह्मरूपता प्राप्त होती है। जिस पूर्णिमाको गगन मण्डलमें चन्द्र और वृहस्पति एक नक्षत्र और एक राशि-स्थित होकर दृष्टिगोचर होते हैं, वह पूर्णिमा और श्रवण नक्षत्रयुक्त शुक्ल द्वादशी वर्षमें सबसे बड़ी है। इनमें दान उपवा-सादि कार्य्यका अक्षय फल प्राप्त होता है।

ऊनपञ्चाश अध्याय समाप्त ॥४९॥

---

## पञ्चाश अध्याय।

वनमें पर्णकुटी बनाकर रहे, तीन बार स्नान करे, अपना दुष्कर्म्म कहते हुए ग्राममें भिक्षाचरण करे, तृणशायी होवे। यह महाव्रत—(अकामतः) ब्रह्महत्या किंवा योगस्थ क्षत्रिय (योगस्थ वैश्य), गर्भवती, रजस्वला, अत्रिगोत्र-सम्भूता-नारी वा अस्गु-हत्या करनेसे बारह वर्ष करे। कामतः राजहत्या करनेसे यह महाव्रत इसे समय-तक (२४ वर्ष) करे। सामान्य क्षत्रिय वध करनेसे तीन महाव्रत करे, वैश्यवध करनेसे आधा; शूद्रवध करनेसे उसका भी आधा। इन्हीं सब विषयमें अविरोधकी होवे अर्थात् स्वकर कल्पित दण्डाग्रमें अव-मण्ड स्थापन कर रखे। सब जीवोंके प्रति क्षमा करे। मुण्डित केशादि होकर एक मास गवानुगमन करे। गायके बैठनेपर बैठे, खड़ी रहनेपर खड़ा रहे; विपत्तमें पड़नेसे उद्धार करे; भयसे रक्षा करे। उनके शीतादि बिना निवारण किये अपने निवारण न करे। गोमूत्र द्वारा स्नान करे। दूध पीकर जीवन धारण करे। यह गोव्रत गोवध करनेसे करे। गजवध करनेसे पांच नील वृष दान करे। अश्ववधमें वस्त्र; गर्दभ मेष अज-वध करनेसे एक वर्षका वृष दान करे; उष्ट्रवध करनेसे सुवर्णकृष्णल प्रदान करे। कुत्ता मारनेसे तीन दिन उपवास करे। मूषिक, मार्ज्जार, नकुल, मेंढक और अजगर

मारनेसे उपवासी रहकर ब्राह्मणको कुश-रान्नभोजन करावे और उन्हें लौहदण्ड दक्षिणा दे। गोधा, पिचक, काक वा मत्स्य हत्या करनेसे तीन दिन उपवास करे। हंस, बक, बलाका, बन्दर, चील्ह, भास या चकवा मारनेसे ब्राह्मणको गोदान करे। सर्पहत्या करनेसे लौहमय खनित दान करे। ब्राह्मणादि व्यतीत क्लीवहत्या करनेसे एक भार पलाल दे। वराह हत्या करनेसे घृतकुम्भ; तीतर हत्या करनेसे एक द्रोना तिल; शुकहत्या करनेसे दो वर्षका वत्स; क्रौञ्चहत्या करनेसे तीन वर्षका वत्स; मांसाशी मृग मारनेसे दुग्धवती गाय और अमांसाशी मृगवध करनेसे वत्सतरी दान करे। अनुक्त मृगवध करनेसे तीन दिन केवल दूध पीकर रहे। अनुक्त पक्षिहत्या करनेसे रातको भोजन न करे और एक माष पर्य्यन्त रजत दान करे। जलचर हत्या करनेसे उपवासी रहे। अस्थियुक्त प्राणी मारनेसे और एक गाड़ीभर अस्थि-रहित प्राणी मारनेसे शूद्रवधका प्रायश्चित्त करे। अस्थियुक्तप्राणी मारनेसे ब्राह्मणको यत्किञ्चित् द्रव्य प्रदान करे। अस्थिरहित प्राणी हिंसा करनेसे प्राणायामद्वारा शुद्ध होवे। फलप्रद वृक्ष, गुल्म, वल्ली, लता और पुष्पित शाखा, इनमेंसे किसी एकको काटनेसे गायत्री प्रभृति शतमन्त्रका जप करे। अन्नादि जात, रसजात और फल-पुष्प सम्भूत सर्व्व-प्रकारकी प्राणिहत्या करनेसे घृत भोजन कर शुद्ध होवे। कृष्टोत्पन्नजात अर्थात् वनमें स्वयंजात औषधि—विना दैवकार्य्यादिके उद्देश्य उखाड़नेसे एक दिन केवल दूध पीकर गवानुगमन करे।

पञ्चाश अध्याय समाप्त ॥५०॥

---

## एकपञ्चाश अध्याय।

सुरापायी व्यक्ति भजन-याजनादि सर्व्व कर्म्म वर्ज्जित होकर एक वर्ष कणमात्र भोजन कर रहे। मल, मद्य इनमेंसे किसी एकका भोजन करनेसे चान्द्रायण करे। लहसुन, पलाण्डु (प्याज), गृञ्जन, या इनकी गन्धयुक्त पदार्थ, विड़्वराह, ग्राम्य-कुक्कुट, बन्दर और गाय इनमेंसे किसीका मांस भोजन करनेसे यही प्रायश्चित्त। पुनः संस्कारकार्य्यमें वपन, मेखला, दण्ड, भैक्ष्य-चर्य्या और ब्रह्मचर्य्य न करे। शशक, शल्लक, गोधा, गण्डार और कछुवा व्यतीत इतर पञ्चनखका मांस भोजन करनेसे सात दिन उपवास करे। गण, गणिका, चोर और गायकका अन्न भोजन करनेसे सात दिन केवल दूध पीकर रहे। तक्षकका अन्न, चर्म्मकारका अन्न, कुसीदजीवी, कदर्य्य, अदीक्षित, निगड़ादिबद्ध, अभिशस्त, क्लीव, अभिचारिणी स्त्री, दाम्भिक, चिकित्साजीवी लुब्धक, क्रूर, निषिद्ध उच्छिष्ट भोजी, परीरा-स्त्री, सुनार, शत्रु, पतित, पिशुन; मिथ्या-वादी धर्म्मभ्रष्ट, आत्मविक्रयी, सोमविक्रयी,

ट, तन्तुवाय, कृतघ्न, रजक, कर्मकार, निषाद, रङ्गरंज, वेणुजीवी, लोहार, शस्त्रजीवी, शौण्डिक, तेली, रजस्वला और सहोपपति वेश्या, इनमेंसे किसी एकका अन्न, भग्नव्रतीका दिया हुआ, रजस्वलास्पृष्ट, पक्षीका उच्छिष्ट, कुक्कुरस्पृष्ट, गवाघ्रात, ज्ञानपूर्वक पादद्वारा स्पृष्ट, अवक्षुत अन्न, मत्त, क्रूर और आतुर—इनमेंसे प्रत्येकका अन्न, अनर्चित अन्नादि अथवा वृथा मांस भोजन करनेसे भी सात दिनतक केवल दुग्धाहार करे। (याज्ञवल्क्य प्रथम १ म अध्याय १६०—१६७ श्लोक देखो।) पाठीन, रोहित, राजीव, सिंहतुण्ड और शकुल भिन्न सब प्रकारकी मछली खानेसे तीन दिन उपवास करे। इतर जलजप्राणीका मांस खानेसे भी यही प्रायश्चित्त। सुराभाण्डस्थ जल पीनेसे सात दिनतक शङ्खपुष्पीके जलके साथ गरम जल पीकर रहे। सोमपायी व्यक्ति सुरापायीके मुखका गन्ध यदि सूँघे, तो जलमें उतरकर तीन बार अघमर्षण जप करे और एक दिनतक केवल घी खाकर रहे। गधेका मांस, ऊँटका मांस या कौवेका मांस खानेसे चान्द्रायण करे। अज्ञात मांस जो भक्ष्य है या अभक्ष्य इस विषयमें कुछ मालूम नहीं—ऐसे पशु पक्षी प्रभृतिका मांस, वधस्थानस्थित मांस और शुष्क मांस भोजन करनेसे यही प्रायश्चित्त करे (चान्द्रायण)। मांसाशी पशुपक्षीका मांस भोजन करनेसे तप्तकृच्छ्र करे। जल कुक्कुट, चक्रवाक, हंस, रज्जुदाल, सारस, दात्यूह (काक विशेष), शुक, सारिका, बक, बलाकी, कोकिल और खञ्जन पक्षी भोजन करनेसे यही प्रायश्चित्त करे। तित्तिर, कपिञ्जल लवा, वर्त्तिका और मयूर व्यतीत (अनुक्त) सब पक्षियोंका मांस भोजन करनेसे अहोरात्र उपवास करे। कीट भोजन करनेसे एक दिन (केवल दिन, दिन रात नहीं केवल ब्राह्मी) पत्रका क्वाथजल पान करे। कुक्कुरका मांस खानेसे भी यही प्रायश्चित्त करे। छत्राक और कवक खानेसे सान्तपन व्रत करे। यवविकार, गोधूमविकार, दुग्धविकार घृतादि स्नेहयुक्त भोज्य और शुक्त अर्थात् कालवश अम्लभावप्राप्त, इनके खानेसे एक दिन उपवास करे। कीटनोत्पन्न निर्यास, विष्ठाविजात वस्तु, रक्तवर्ण—वृक्ष—निर्यास, शालूक, देवादिके उद्देश्य बिना प्रस्तुत कृशर, संयाव, पायस, शष्कुली, नैवेद्यार्थ अन्न (निवेदनके पहले) पुरोडाशादि—हवि (होमके पहले), गाय, बकरा, भैंस व्यतीत इतर सबका दूध, सन्धिनी अर्थात् स्रवत्स्तनी, यमिनी और वत्सहीना गायका दूध, विष्ठाभोजी गाय प्रभृतिका दूध और दही व्यतीत केवल शुक्त भोजनमें भी यही प्रायश्चित्त करे। ब्रह्मचारी यदि श्राद्ध भोजन करे, तो प्राजापत्य करे और एक दिन जलमें अवस्थान करे। मधुपान और मांसभोजन करनेसे भी

प्राजापत्य करे। बिड़ाल, काक, नकुल और चूहेका उच्छिष्ट भोजन करनेसे ब्राह्मी शाकरस पान करे। कुक्कुरोच्छिष्ट भोजन करनेसे एक दिन उपवासी रहकर पञ्चगव्य पान करे। पञ्चनख जन्तुका विष्ठामूत्र खानेसे सात दिन उपवासी रहकर पञ्चगव्य पान करे। आमश्राद्ध भोजन करनेसे तीन दिन केवल दुग्धपान करे। ब्राह्मण शूद्रोच्छिष्ट भोजन करनेसे सात दिन, वैश्योच्छिष्ट भोजन करनेसे पांच दिन, क्षत्रियोच्छिष्ट भोजन करनेसे तीन दिन ब्राह्मणोच्छिष्ट भोजन करनेसे एक दिन केवल दुग्ध पानकर जीवन धारण करे। क्षत्रियोच्छिष्ट भोजी क्षत्रिय, वैश्योच्छिष्ट भोजी वैश्य एक दिन वैसा ही करे। चाण्डाल प्रभृति जातिका आमान्न भोजन करनेसे तीन दिन उपवास करे; और सिद्धान्न भोजन करनेसे पराक्रम। [illegible] मन्त्रद्वारा असंस्कृत पशु कभी भोजन न करे। पर सनातन नियमोंके अनुसार मन्त्रसंस्कृत पशु भोजन कर सकता है। पशुघाती व्यक्तिके इस लोकमें यागादि उद्देश्यके सिवाय वृथा पशुहत्या करनेसे पशु शरीरमें जितने रोम होते हैं उतने दिन वह इस लोकमें और परलोकमें दुःख और नरक भोग करता है। स्वयं ब्रह्माने यज्ञके लिये ही पशु बनाये हैं; यज्ञ भी सर्व्वसाधारणके मङ्गलार्थ किये गये हैं; इसलिये यज्ञमें जो वध होता है—उसकी गिनती वधमें नहीं होती; सुतरां पापजनक नहीं होता। वृथा मांसभोजीको परलोकमें जैसा पाप भोग करना होता है, धनार्थी मृगघातीको वैसा नहीं होता। औषधि पशु वृक्ष, तिर्य्यक् और पक्षी सकल यज्ञमें मारे जाकर पुनर्व्वार उन्नतिप्राप्त होते हैं; अर्थात् गन्धर्व्वादि योनि प्राप्त होते हैं। मधुपर्क यज्ञ, पितृकार्य्य और दैवकार्य्य इन्हीं सब कार्य्योंमें पशुहिंसा करे। अन्य कर्म्ममें कभी हिंसा न करे। वेदार्थ तत्त्वाभिज्ञ द्विज यज्ञमें पशुहिंसाकर पशुको और अपनेको उत्तमा गति प्राप्त करता है। गृहवासी, गुरुकुलवासी वा अरण्यवासी आत्मवान् द्विज आपत्कालमें भी अवेद विहित हिंसा न करे। चराचरमें जो वेदविहित हिंसा नियत है, उसे अहिंसा कहते हैं; कारण वेदसे ही धर्म्मका प्रकाश है। जो मनुष्य अपने सुखके लिये अहिंसक प्राणियोंकी हत्या करता है, वह जीवित अवस्थामें या मृत्युके बाद कभी सुखलाभ नहीं करता। जो मनुष्य प्राणियोंको वधबन्धन क्लेश देना नहीं चाहता, वही अत्यन्त सुख भोग करता है। जो किसीकी हिंसा नहीं करता, वह धर्म्मविषयक जिन बातोंकी चिन्ता करता है, जो कुछ धर्म्मसाधन करता, जिन सब परमार्थ ध्यानादिमें मनोनिवेश करता है वह सब अनायास प्राप्त करता है। बिना प्राणिहिंसा किये मांस नहीं होता, प्राणिवध भी स्वर्गजनक नहीं है अतएव मांस परित्याग

करना चाहिये। मांसकी उत्पत्ति और
प्राणियोंके वधवन्धन-क्लेशको और दृष्टिपात
करनेसे मांस भक्षणसे निवृत्ति होगी। जो
मनुष्य पिशाचवत् अवैध मांस नहीं खाता,
वह लोगोंका प्रीतिभाजन होता है और
व्याधि-पीड़ित नहीं होता। अनुमन्ता
अर्थात् जिसकी अनुमति बिना हत्या नहीं
होती; विशसिता अर्थात् जो हत पशुको
अङ्ग अस्त्रोंसे काटता है, हत्याकारी
क्रयकारी, विक्रयकारी, पाचक, परिवेशक
और भक्षक यह सभी पशुहिंसाके पाप
भागी होते हैं। जो मनुष्य बिना पितरोंकी
पूजा किये परकीयमांससे निज मांसवृद्धिकी
इच्छा करता है, उसके ऐसा पापी और
कोई नहीं है। जो मनुष्य एक सौ वर्ष तक
प्रति वर्ष अश्वमेध यज्ञ करता है, उसका
और जो मांस नहीं खाता, दोनोंका पुण्य-
फल बराबर है। मांस परित्यागसे जो
फल प्राप्त होता है, वह पवित्र फल-मूल-
भोजन वा वानप्रस्थ भोज्य नीवारादि अन्न
भोज्यद्वारा नहीं प्राप्त होता। मैं इस
लोकमें जिसका मांस भोजन करता हूं,
"मांसः" "मुझे वह" परलोकमें भोजन
करेगा। पण्डितगण मांसका "मांस" नाम
होनेका कारण यही बताते हैं।

एक पञ्चाश अध्याय समाप्त ॥ ५१ ॥

---

## द्विपञ्चाश अध्याय।

ब्राह्मणस्वामिका अस्सी रत्तीसे अधिक
सोना हरण करनेवाला, राजाको अपना
दुष्कर्म बताकर एक मूषल अर्पण करे।
राजकृत उसी मूषलाघातसे हत होकर
वा त्यक्त अथवा हत न होकर, वह पवित्र
होगा। अथवा बारह वर्ष महाव्रत करे।
गिरो रखा हुआ धन अपहरण करनेसे भी
बारह वर्ष महाव्रत करे। धन धान्य
अपहरण करनेसे एक वर्ष प्राजापत्य करे।
दास, दासी कूप, क्षेत्र और वापी अपहरण
करनेसे चान्द्रायण करे। अल्प मूल्य द्रव्या
पहरण करनेसे सान्तपन व्रत करे।
मादकादि भक्ष्य, मोदनादि भोज्य, पानीय,
शय्या आसन, पुष्प मूल और फल अप
हरण करनेसे पञ्चगव्य पान करे। तृण,
काष्ठ, द्रुम, शुष्कान्न, गुड़, वस्त्र, चर्म और
आमीष अपहरण करनेसे त्रिरात्र उपवास
करे। मणि, मुक्ता, प्रवाल, ताम्र, रजत,
लोहा और कांसा अपहरण करनेसे बारह
दिन तण्डुलादिकी खुद्दी भोजन करे।
कपास, कोसा और ऊन आदि अपहरण
करनेसे तीन दिन केवल दुग्धपान करे।
गवादि द्विशफ और अश्वादि एकशफ हरण
करनेसे तीन दिन उपवास करे। पक्षी,
चन्दनादि गन्ध, औषधि, रस्सी, और बांसके
बने हुए (बेंतके) सूप, पंखा वगैरह
हरण करनेसे एक दिन उपवास करे।

अपहृत द्रव्य किसी प्रकार प्रकृत धनाधिकारीको देकर तदनन्तर पापक्षमार्थ प्रायश्चित करे। शास्त्रीय निषेध अतिक्रमकर मनुष्य जिन जिन द्रव्योंका अपहरण करता है, चाहे किसी जातिमें जन्म क्यों न हो, उसे उन चीजोंका अभाव रहेहीगा। जीवन, धर्म और समस्त अभिलषित वस्तु धन हीके ऊपर निर्भर करती है, इसलिये जिसमें किसीको धनहानि न हो इस विषयमें सर्वतोभावसे वैसाही यत्न करे। प्राणिहिंसाकारी और धनहिंसाकारी अर्थात् चोर इन दोनोंमें धन हिंसाकारी अधिक दुःख पाता है।

द्विपञ्चाश अध्याय समाप्त ॥ ५२ ॥

---

## त्रिपञ्चाश अध्याय।

अगम्यागमन करनेसे, चीरवस्त्र परिधानकर महाव्रत विधिके अनुसार एक वर्षतक प्राजापत्य करे। परस्त्री गमन करनेसे भी वही व्रत करे। गोगमन करनेसे गोव्रत करे। पुरुष यदि अयोनिमें, आकाशमें (करव्यापारादि द्वारा), जलमें अथवा बैलगाड़ीमें मैथुन करे, तो सवस्त्र स्नान करे। चाण्डाली गमन करनेसे तत्समानता प्राप्त होती है। अज्ञानसे चाण्डाली गमन करनेसे दो बार चान्द्रायण व्रत करे। पशुगमन करनेसे और वेश्यागमन करनेसे प्राजापत्य व्रत करे। पुरुषको परदार गमन करनेसे जो व्रत करना पड़ता है, एक बार व्यभिचार करनेसे स्त्री भी वही व्रत करे। द्विज एक रात वृषली सेवन करनेसे जो पाप करता है, उसे नष्ट करनेके लिये तीन वर्षतक नित्य भिक्षान्न-भोजन और जप करना पड़ता है।

त्रिपञ्चाश अध्याय समाप्त ॥ ५३ ॥

---

## चतुःपञ्चाश अध्याय।

जो पापात्मा जिसके साथ संसृष्ट होता है वह उसीका प्रायश्चित्त करे; अर्थात् जो मनुष्य जिस पापीके साथ संसर्ग करता है, वह (संसर्ग करनेवाला व्यक्ति) वही (पापीका) प्रायश्चित्त करे। पञ्चनख मरण दूषित या अत्यन्तोपहत कूपमेंका जल पीनेसे ब्राह्मण तीन दिन, क्षत्रिय दो दिन और वैश्य एक दिन उपवास करे। शूद्र रातको भोजन करे। द्विजमात्र व्रतके अन्तमें पञ्चगव्य पान करे। शूद्र पञ्चगव्य पान न करे। यदि शूद्र पञ्चगव्य पान करे और ब्राह्मण सुरा पान करे तो दोनो महारौरव नरकमें जायगी। पर्व और बीमारी छोड़कर यदि ऋतुकालमें पत्नीगमन करे तो तीन दिन उपवास करे। कूटसाक्षी ब्रह्महत्या करनेसे जो व्रत करना पड़ता है, वही व्रत करे। मूत्रत्याग और विष्ठा त्यागकर यदि जलशौच न करे, तो सवस्त्र स्नान और

महाव्याहृति होम करे। सूर्योदयके बाद मैथुन करनेसे सवस्त्र स्नान कर अष्टोत्तरशत एकादशवार गायत्री जप करे। कुक्कुर, शृगाल, गन्ध पुषिड़ वराह, गदहा, बन्दर, काक और वेश्या भोजन यदि काट ले, तो नदीमें जाकर सोलह करे। बार प्राणायाम करे। अधीत वेद भूल जाने- अग्रहार्में और आहित-अग्नि त्याग करनेसे कार्त्तिक एक वर्ष त्रिकालस्नायी और स्वण्डिलशायी पापरा होवे तथा भिक्षालब्ध अन्न एक बार मात्र वह खाकर जीवन धारण करे। उत्कर्ष प्रति- पुराणा पादनार्थ झूठी बातोंका प्रयोग करनेसे, होता गुरुकी झूठी निन्दा करनेसे और उनका एक तिरस्कार करनेसे एक महीना केवल दूध पीकर रहे। नास्तिक, नास्तिकवृत्ति, प्राप्ति नतघ्न, कूटव्यवहारी, ब्राह्मणकी वृत्तिका कष्ट रहकर देनेवाला, यह सब भीख मांगकर जीवन धारण करे। परिवित्ति, परिवेत्ता, जिस वही कन्याका परिवेदन नहीं हुआ है वह कन्या, कन्यादानकर्त्ता और याजक यह सब- करनेसे। सब चान्द्रायण करें। गोमुख्यादि प्राणी। मि, धर्म और सोमरस बेचनेसे तप्तकृच्छ्र र करे। आर्द्रक, यवादि औषधि, गन्धपुष्प, फल, मूल, चर्म, भुंत, बांस, तृष, कपाल, मा गोम, मत्स्य, अस्थि, दूध, पिण्याक, तिल और में वस्त्र बेचनेसे प्राजापत्य करे। श्मशानक द काल, लाह, लोम, शृङ्ग, सीप, रांगा, सीसा, स्वक, तांबा और गेंडेके चौपके बर्त्तन बेच- से चान्द्रायण करे। रक्तवस्त्र, रांगा, रत्न, न्ध, गुड़, मधु, रस और ऊर्णा विक्रय कर- नेसे तीन रात उपवास करे। (रांगा और गन्धका पुनर्ग्रहण, मिश्रित रांगा और गन्धको बेचनेसे प्रायश्चित्त लाघव दिखानेके लिये किया गया है।) मांस, लवण, लाह और क्षीर विक्रय करनेसे चान्द्रायण करे (लवण- का पुनर्ग्रहण मिश्रित लाह विक्रयमें भी प्रायश्चित्तसाम्य दिखानेके लिये किया गया है।)। ऊंट वा गधेपर चढ़ना, नग्न अव- स्थामें स्नान निद्रा वा भोजन करनेसे तीन- बार प्राणायाम करे। एकाग्र चित्तसे तीन सहस्र गायत्री जप एक मास गोष्ठमें अव- स्थिति और तीन दिन दूध पीकर रहनेसे असत्प्रतिग्रह-जनित पापसे मुक्ति मिलती है। अयाज्य-याजन, दूसरेकी अन्त्यक्रिया और सफल अभिचार करनेसे तीन बार प्राजापत्यकर उस पापका नाश करे। जिन सब द्विजोंको यथाविधि सावित्रीका उपदेश नहीं दिया गया है, तीन बार प्राजापत्य कराकर उन्हें यथाविधि उपनीत करे। जो सब द्विज विकर्म्म हैं और ब्राह्मणत्वसे गिर पड़े हैं, उनसे भी इसी प्रकार प्रायश्चित्त कराकर उन्हें उपदेश दें। ब्राह्मण निन्दित कर्म्मसे जो धन उपार्जन करते हैं, उसका परित्यागकर गायत्री प्रभृति जप और तपश्चरणद्वारा उस पापसे निवृत्ति लाभकर शुद्ध हो सकते हैं। वेदोक्त नित्यकर्म्म लङ्घन स्नातक व्रतलोपका उपवास ही प्रायश्चित्त है। ब्राह्मणोंपर लाठी उठानेसे प्राजापत्य, लाठी मारनेसे अतिकृच्छ्र और रक्त निका-

समेसे कृच्छ्रातिकृच्छ्र प्रायश्चित्त करे। अकृत प्रायश्चित्त पापकारियोंके साथ कोई कार्य्य न करे और इन लोगोंके प्रायश्चित्त करनेपर धर्मज्ञ व्यक्ति इनकी निन्दा न करें। बालघ्न, कृतघ्न, शरणागतघाती और स्त्रीघातियोंके धर्मतः विशुद्ध होनेपर भी उनके साथ कोई संसर्ग न करे। जिसका वयस अस्सी वर्षका है, वही वृद्ध, सोलह वर्षसे कम वयका बालक, स्त्री और रोगी अर्ध प्रायश्चित्त करे। जिन सब पापोंका प्रायश्चित्त नहीं कहा गया है, उनके छुटाने पापीकी शक्ति और पापका विषय इन बातोंका विचारकर प्रायश्चित्तकी व्यवस्था करे।

चतुःपञ्चाश अध्याय समाप्त ॥ ५४ ॥

---

## पञ्चपञ्चाश अध्याय ।

अब रहस्य प्रायश्चित्तका निरूपण किया जाता है। ब्रह्महत्याकारी एक महीना प्रत्येक दिन नदीमें जाकर स्नान करे, सोलह बार प्राणायाम करे और एक बार हविष्यान्न भोजनकर पवित्र होवे; इस कर्मके बाद दुग्धवती गायदान करे। सुरापायी व्यक्ति अघमर्षण व्रतकर पवित्र होवे; स्वर्णापहारी दश सहस्रबार गायत्री जप कर पवित्र होवे, और विमातृगामी तीन दिन उपवासी रहकर पुरुषसूक्त मन्त्रजप और उक्त मन्त्रद्वारा होम करनेसे शुद्ध होगा। जैसे यज्ञश्रेष्ठ अश्वमेध सब पापोंका नाशक है, वैसे ही अघमर्षणसूक्त सर्व पापोंका नाशक है। द्विज सर्व पापक्षयार्थ प्राणायाम करे। द्विजकी सब पाप प्राणायाममें दग्ध होते हैं। निश्वास, प्रश्वास संयमकर व्याहृति (भूः प्रभृति सप्तव्याहृति सहित) सप्रणवा गायत्री मस्तकके सहित (आपोज्योति इत्यादि मन्त्र—मस्तक) तीन बार मन ही मन पाठ करें इसे प्राणायाम कहते हैं। ब्रह्माने तीनों वेदोंसे (प्रणवघटक) अकार उकार और मकार तथा भूः भुवः और स्वः इन्हें दूहकर निकाला है अर्थात् यही तीनों वेदका सार हैं। परमेष्ठी प्रजापतिने तत् इत्यादि गायत्री मन्त्रके तीन पाद तीन वेदोंसे आकर्षणकर निकाले हैं। दोनो सन्ध्या-समय इस अक्षरका (अर्थात् प्रणवका) और व्याहृति पूर्व्विका इस गायत्रीका जप करनेसे वेदाभिज्ञ व्यक्तिको तीन वेद अध्ययन करनेसे जो पुण्य होता है—वही पुण्य होता है। द्विज यदि ग्रामके बाहर गायत्री प्रणव और व्याहृति इन तीन मन्त्रोंका एक सहस्रबार जप करें तो एक मासमें केंचुलीसे सर्पके समान महापापसे मुक्त होता है। यथासमय नित्यकर्म्ममें यदि इन तीनों मन्त्रोंका जप न किया जाय, तो ब्राह्मण क्षत्रिय और वैश्य जाति साधु समाजमें निन्दाभाजन होती है। अविनाशी ओंकार पूर्व्विका तीन महा-

महाव्याहृति और त्रिपदा गायत्री, ब्रह्म प्राप्तिका उपाय है। जो व्यक्ति अनलस होकर बार गायत्री वर्षतक रोज इस गायत्रीका जप करता है, वह वायुके समान कामचारी और आकाशके समान अवयव शून्य होकर परब्रह्मको प्राप्त होता है। एकाक्षर (ओंकार) और परब्रह्म; प्राणायाम सर्व्वापेक्षा पापनाशक; गायत्री सर्व्वोत्कृष्ट मन्त्र और सत्य मौनसे तथा उत्कृष्ट है। वेदोक्त सब होमयागादि जितने कार्य्य नश्वर हैं, किन्तु अक्षर (प्रणव) ब्रह्मप्राप्तिका उपाय होनेके कारण अविनाशी कहकर प्रसिद्ध है; कारण प्रजापति ब्रह्मा स्वयम् ओंकार हैं। दर्शपौर्णमासादि विधि यज्ञसे जपयज्ञ दशगुणा, उपांशुजप शतगुणा और मानसजप सहस्रगुना श्रेष्ठ है। विधियज्ञके साथ होम, बलिकर्म्म, नित्यश्राद्ध, अतिथि भोजन, यह चतुर्व्विध पाक यज्ञ, उन समस्त जप यज्ञकी षोडशी कलाके बराबर भी नहीं है; अर्थात् सोलहवें भागके एक भागके बराबर भी नहीं है। यागादि और कुछ करें या न करें, ब्राह्मण जपद्वारा निश्चय सिद्धिलाभ करता है; कारण वह सर्व्व प्राणिमित्र ब्राह्मण, ब्रह्ममें लीन होता है; यह आगममें कहा गया है।

पञ्चपञ्चाश अध्याय समाप्त ॥ ५५ ॥

---

## षट्पञ्चाश अध्याय।

अनन्तर सब वेदोंमें जो सब अधिक पवित्र हैं, उनका निरूपण किया जाता है। यह सब मन्त्र जप और उन्हीं मन्त्रोंसे होमकर द्विजगण पूत होते हैं। अघमर्षण, देवकृत, शुद्धवती, तरत्समन्दीय, कुष्माण्डी, पावमानी, दुर्गासावित्री, अतीषङ्ग, पद-स्तोभ, व्याहृतिसामगान, भारुण्ड, चन्द्र-साम, पुरुषव्रत-सामद्वय, अलिङ्ग-आपोहिष्ठा इत्यादि, बार्हस्पत्य, गोसूक्त, अश्वसूक्त, चन्द्रसूक्त, सामद्वय, शतरुद्रिय, अथर्व्वशिरः, त्रिसुपर्ण, महाव्रत, नारायणी और पुरुष-सूक्त, आज्यदोहद्वय, रथन्तर, अग्निव्रत, वामदेव और बृहत्साम —यह सब मन्त्रगीत प्राणियोंको पवित्र करते हैं और यदि गानकर्त्ता चाहे, तो जातिस्मरत्व पा सकता है।

षट्पञ्चाश अध्याय समाप्त ॥ ५६ ॥

---

## सप्तपञ्चाश अध्याय।

कौन कौन त्याज्य हैं, वह कहा जाता है। यथा,—व्रात्य, पतित और तीन पुरुष यावत् माता पिता उभय पक्षको जिनके अपवित्र हैं, वह परित्याज्य हैं। इनमेंसे किसीका अन्न भोजन न करें और प्रतिग्रह भी न करें। जिनके पास प्रतिग्रह करना अनुचित है, उनका प्रतिग्रहप्रसङ्ग परित्याग करें। ब्राह्मणोंका ब्रह्मतेज प्रतिग्रहद्वारा

विनष्ट होता है और जो द्रव्योंका प्रतिग्रह विधि न जानकर प्रतिग्रह करता है, वह दाताके सहित नरकगमन होता है। प्रतिग्रहका सामर्थ्य रहने भी जो प्रतिग्रह नहीं करता, वह दाताका लोक प्राप्त होता है। काठ, जल, मूल, फल, अभय, आमिष, मधु, शय्या, आसन, गृह, पुष्प, दधि और शाक इन सब वस्तुओंके दानार्थ उपस्थित होनेपर उन्हें प्रत्याख्यान न करे। सामने लाई हुई भिक्षा, बुलाकर बिना चाहनेपर तब दुष्कर्मकारीके पाससे भी ली जा सकती है, इसे प्रजापति कहा है। जो आदमी वह भिक्षा ग्रहण नहीं करता, पितृगण पन्द्रह वर्ष तक उसका दिया हुआ हव्य ग्रहण नहीं करते और अग्नि भी उसका दिया हुआ हव्य देवताओंको नहीं देते। भूखे गुरुजन और भृत्यवर्गके दुःख मोचनार्थ और पितृलोक और देवगणके पूजनार्थ सबके पाससे प्रतिग्रह लिया जा सकता है, किन्तु उससे अपना तृप्ति साधन न करे। तत्र प्रतिग्रह-समर्थ व्यक्ति इन सब कार्य्योंमें भी कुलटा, क्लीव, पतित और शत्रुओंके निकट प्रतिग्रह न करे। माता पिता प्रभृति गुरुजनकी मृत्यु होनेपर, अथवा उनके जीते रहते ही उनके घरमें न रहनेसे, आत्मवृत्तिनिर्व्वाहार्थ सर्व्वदा साधुगणोंसे ही प्रतिग्रह ले। आर्द्धिक, कुलमित्र, निजदास, निजगोपालक, निज नापित और जो आत्मसमर्पण करे, शूद्रोंमें इनका अन्न भोज्य है।* (याज्ञ १म अध्याय १६५ श्लोक।)

सप्तपञ्चाश अध्याय समाप्त ॥ ५७ ॥

---

## अष्टपञ्चाश अध्याय।

गृहाश्रमीका अर्थ तीन प्रकारका होता है, शुक्ल, शबल और कृष्ण। शुक्ल अर्थ द्वारा इस लोकमें जो कर्म किया जाता है, वह देवत्व, शबलद्वारा जो किया जाता है वह मनुष्यत्व और कृष्णद्वारा जो किया जाता है वह तिर्य्यक्त्व। निज निज वृत्तिके अनुसार उपार्जित धनको शुक्ल अर्थ कहते हैं। अनन्तर-वृत्ति (जैसे ब्राह्मणको क्षत्रियवृत्ति) इत्यादिके अनुसार उपार्जित धन शबल कहलाता है। अन्तरित-वृत्ति (जैसे ब्राह्मणको वैश्यवृत्ति) इत्यादि के अनुसार उपार्जित द्रव्य कृष्ण कहलाता है। उत्तराधिकार-सूत्रसे प्राप्त, प्रीतिदाय (अर्थात् बन्धुत्व सूत्रसे प्राप्त) और भार्य्याके साथ प्राप्त (विवाहलब्ध) धन, यह सब शुक्ल कहे जाते हैं। उत्कोच-प्राप्त, शुल्कप्राप्त, अविक्रेय-विक्रय-प्राप्त और उपकृतके निकट प्राप्त धन शबल कहा

---

*पराशर संहितामें इसका अर्थ लिखा आया; मिताक्षरामें वा कुल्लूक भट्टादिमें यह नहीं लिखा गया है, इसलिये उसका यहां उल्लेख नहीं किया गया।

६६
याहुति और

उपाय है। जाता है। पार्श्विक अर्थात् चामर चाल-
तीन वर्णतकनादिद्वारा लब्ध, द्यूतप्राप्त, चौर्य्यप्राप्त, ठकनेसे
करता है, तथापि आहरकर्म्मसे उपार्ज्जित और छल-
और आज्ञापूर्व्वक उपार्ज्जित धन कृष्ण कहा जाता है।
रब्रह्मको प्रमनुष्य जैसे धनसे जैसा कार्य्य करता है,
रब्रह्म; प्राइहलोक और परलोकमें उसे उस कर्म्मका
ावित्री सव्वैथा वैसा ही फल मिलता है।

ज्यृष्ट है। अष्टपञ्चाश अध्याय समाप्त ॥ ५८ ॥
ार्थी नख्वर
ामप्रामिका
ाणी कहकर

## ऊनषष्टितम अध्याय।

ष्टा स्वयम् गृहस्थाश्रमी वैवाहिक अग्निमें वैश्व-
धि वत्रहे देवहोमादि पाक यज्ञ करें। सायंकाल
गुना औरऔर प्रातःकाल अग्निहोत्र करें। देव-
। विधियाणका होम करें, अमावस्या पूर्णिमाको
घमाह्न, अर्थपूर्णमास याग करें। प्रति अयनमें
क यज्ञ, उन दक्षिणायन और उत्तरायनमें पशुद्वारा
ावी बराबर याग करें। शरत्काल और ग्रीष्मकालमें
भागकी आग्रयण याग करें अथवा ब्रीहिपाक और
यागादिधान्यपाककी समय (आग्रयण याग करें)।
ामा जपहीन वर्षसे अधिक दिनतक चलनेकी उपयुक्त
कारण धान्यसम्पन्न व्यक्ति प्रति वर्ष सोमयाग करें;
में लोन धनाभाव होनेसे वैश्वानर याग करें।
गया है यागमें शूद्रलब्ध अन्न प्रदान न करें। यज्ञकी
पञ्चपञ्चाश ाहेशसे भिक्षा मांगकर जो धन प्राप्त हो,
ाह समस्त यज्ञमें खर्च करें। संध्या
ाविरे वैश्वदेव होम करें। भिक्षुकको
भिक्षा दे। अर्च्चित भिक्षादान करनेसे
ोदानका फल प्राप्त होता है। भिक्षुकके

अभावमें उनका अन्न गौको दे या अग्निमें
हवन दे। गृहस्वामीके भोजनके बाद
भी अन्न रहनेसे उस समय उपस्थित
भिक्षुकको फिरा न दे। उखल
मूषल, शिल, लोढ़िया, चूल्हा, कलसी,
झाड़ू प्रभृति यह गृहस्थके पांच सूना
अर्थात् जीवहत्याके स्थान हैं। उस
पापका क्षय करनेके लिये ब्रह्मयज्ञ देवयज्ञ,
भूतयज्ञ, पितृयज्ञ और मनुष्ययज्ञ करे।
इन्हें पञ्चयज्ञ कहते हैं। वेदाध्ययन वेदा-
ध्यापन ब्रह्मयज्ञ; होम देवयज्ञ; बलिकर्म्म
(सर्व्वभूतोंके यहां अन्नदान) भूतयज्ञ; पितृ-
तर्पण पितृयज्ञ और अतिथिसत्कार मनुष्य-
यज्ञ कहलाता है। जो देवता, भूतगण,
अतिथि, पोष्य (अर्थात् वृद्ध माता पिता
प्रभृति) पितृलोक और आत्मा इन पांचोंको
अन्न नहीं देता, वह जीवन्मृत है।
ब्रह्मचारी, यति और भिक्षु (अर्थात्
वानप्रस्थ) यह तीन गृहस्थाश्रमियोंसे ही
जीविका निर्व्वाह करते हैं; अतएव इन
लोगोंके अभ्यागत होनेसे गृहस्थ इनकी
अवमानना न करे। गृहस्थ ही याग
करता है, गृहस्थ ही तपस्या करता है,
गृहस्थ ही दान करता है, अतएव गृहस्था-
श्रमी ही श्रेष्ठ है। त्रिवर्ग (अर्थात् धर्म्म,
धर्म्माविरोधी अर्थ और धर्म्माविरोधी काम)
सेवा, सर्व्वदा अन्नदान, देवपूजा, ब्राह्मण-
सत्कार, स्वाध्यायसेवा (अर्थात् वेदाध्ययनादि)
और पितृतर्पण, यथाविधि यह सब काम

करनेसे गृहस्थ इन्द्रलोकमें गमन करता है।

ऊनषष्टितम अध्याय समाप्त ॥ ५९ ॥

---

## षष्टितम अध्याय।

ब्राह्ममुहूर्त्तमें (रात्रिके शेष चार दण्ड अरुणोदय काल, उसके पहले दो दण्ड ब्राह्ममुहूर्त्त) गात्रोत्थानकर, रात दक्षिणामुख, दिन और शाम होते उत्तर मुख होकर मलमूत्र त्याग करे। तृणादिद्वारा अनावृत भूभागपर, यज्ञीय वृक्षच्छायामें, क्षारयुक्त जमीनपर, शाद्वल भूमिपर, प्राणीयुक्त स्थानमें, गड्ढेमें, टीलेपर, छोटे बड़े अन्यप्रकारके रास्तेपर, परकीय विष्ठादि अपवित्र वस्तुके ऊपर, उद्यानमें, उद्यानके समीप, जलके पास, अङ्गारेपर, भस्मपर, गोबरपर, गोशालमें, आकाशमें, जलमें, वायु, अग्नि, चन्द्र, सूर्य, स्त्रीगण, गुरुजन और ब्राह्मणोंके सम्मुख और बिना मस्तक अवगुण्ठित किये मल-मूत्र त्याग न करे। लोष्ठ इष्टकादि द्वारा मलद्वार पोंछकर, शिश्नग्रहणपूर्वक उठे। तदनन्तर जल और मृत्तिकाद्वारा गन्धलेपक्षय शौच करे। प्रस्राव द्वारमें एक बार, मलद्वारमें तीन बार, बांये हाथमें दस बार, दोनो हाथोंमें सात बार और दोनों पैरोंमें तीन बार मृत्तिका लगावे। यह गृहस्थका शौच हुआ; इसका दुगुना ब्रह्मचारीका, तिगुना वाणप्रस्थका और चौगुना यतियोंका। ऐसे शौचसे गन्ध यदि न जाय, तो गन्धलेपक्षय कर शौच करे। दूसरे क्रममें गन्धादि दूर होनेपर भी उक्त संख्यानुसार शौच करे यह विधि है।

षष्टितम अध्याय समाप्त ॥ ६० ॥

---

## एक षष्टितम अध्याय।

पलाशका दन्तवन मुखमें नहीं देना चाहिये। श्लेष्मातक, अरिष्ट, विभीतक, धव और धन्वन वृक्षका भी दन्तवन न करे। बन्धूक, निर्गुण्डी, शिग्रु, तिल्व और तिन्दुकका भी न करे। कोविदार, शमी, पीलु, पीपल, इङ्गुद और गुग्गुल वृक्षका भी नहीं। मधु अर्थात् जेठीमध प्रभृतिका भी न करे। अम्ल अर्थात् आमीला प्रकृतिका न करे। ऊर्द्ध्वशुष्क काष्ठका नहीं, पिच्छल काठका भी नहीं; दक्षिण और पश्चिम मुख होकर भी दन्तवन न करे। उत्तर मुख या पूर्व मुख होकर, वट, असना, अर्क, खदिर, करञ्ज, बदर, शाल, नीम, अरिमेद, अपामार्ग, मालती, ककुभ और बिल्व इन सबमें किसी एक वृक्षका छालका कषाय, किंवा कटुरसयुक्त (दन्त-धावन काष्ठ) मुखमें दे। कनिष्ठाङ्गुलि (छोटी अङ्गुलि) के समान मोटा, छाल सहित, बारह अङ्गुल लम्बा दन्तधावन-काष्ठ मौनावलम्बी होकर प्रातःकाल मुखमें

वि मन्त्र अथवा "द्रुपदादिव" इत्यादि मन्त्र
उ और गायत्री, अथवा "युञ्जते मन" यह
अनुवाक्य अथवा पुरुषसूक्तका तीनवार जप
करे। स्नानके बाद गीले कपड़े ही
पहनकर देव पितृतर्पण करे; बाद वस्त्र
परिवर्त्तनकर तीर्थ आकर तर्पण करे।
र बिना देव पितृतर्पण किये स्नानवस्त्र न
निचोड़े; वस्त्र निष्पीड़ान्त-स्नानके बाद
आचमनकर फिर यथाविधि आचमन करे।
पुरुषसूक्तका प्रतिमन्त्र उच्चारणकर पुरुषसे
अर्थात् नारायणको एक एक फूल चढ़ावे
और तिसके बाद एक अञ्जलि जल चढ़ावे।
पहले देवतीर्थद्वारा देवतर्पण करे, तिसके
बाद पितृतीर्थद्वारा पितृतर्पण करे इसमें
पहले स्वीय गोत्रजोंको, बाद मातामहादि
सम्बन्धियोंको, बाद बान्धवोंको और मित्रों
को सुहृदगणोंको जल दे। इसी प्रकार
नित्य स्नान करे। स्नानान्तमें यथाशक्ति
पवित्र जप करे, विशेषतः गायत्री और
पुरुषसूक्तका अवश्य जप करे; इन दो
मन्त्रोंसे और अधिक पवित्र जप नहीं है।
स्नान करनेसे देव-पताकाश्रम पवित्र
रूपका और विधियुक्त दानका अधिक फल प्राप्त
होता है। जलद्वारा अभिषेक ...
अलक्ष्मी, कालकर्णी, दुःस्वप्न, दुश्चिन्ता आदि
सबका नाश होता है। नित्यस्नायी व्यक्ति
यमालयमें यातना भोग नहीं करता; कारण
पापी भी नित्य स्नानसे पूत हो जाते हैं।

चतुःषष्टितम अध्याय समाप्त ॥ ६४ ॥

## पञ्चषष्टितम अध्याय।

बाद उक्तमन्त्रसे स्नानकर, तिसके बाद हस्तपद प्रक्षालन और उक्तमन्त्रसे आचमनकर, देव प्रतिमा अथवा घटादिमें जन्म-मृत्यु-रहित भगवान वासुदेवकी पूजा करे। "अश्विनोः प्राणस्तौत" इस मन्त्रसे जीवदानकर—"युञ्जतेमनः" इस अनुवाकद्वारा आवाहन करे, और जानुद्वय, पाणिद्वये और मस्तकद्वारा (इन पञ्चाङ्गद्वारा अर्थात भूमिस्पर्श करे) नमस्कार करे। "आपोहिष्ठा" इत्यादि तीन मन्त्रोंद्वारा अर्घ्य, "हिरण्यवर्णा" इत्यादि मन्त्रोंसे पाद्य, "शन्न आपो धन्वन्याः" इत्यादि मन्त्रद्वारा आचमन, "इदमापः प्रवहत" इत्यादि मन्त्रद्वारा स्नान, "रथे अक्षेषु वृषभ-भाजा" इत्यादि मन्त्रद्वारा चन्दन अलङ्कार, "युवा सुवासाः" इत्यादि मन्त्रद्वारा वस्त्र "पुष्पावतीः" इत्यादि मन्त्रद्वारा पुष्प, "धूरसि" इत्यादि मन्त्रद्वारा धूप, "तेजोऽसि शुक्रमसि" इत्यादि मन्त्रद्वारा दीप, "दधिक्राव्ण" इत्यादि मन्त्रद्वारा मधुपर्क और "हिरण्यगर्भ" इत्यादि आठ मन्त्रद्वारा नैवेद्य निवेदन करे। चामर, व्यजन, दर्पण, छत्र, पानीय, जल और आसन यह सब भगवानको गायत्रीद्वारा निवेदन करे। जो आदमी नित्यपदकी इच्छा करता है, वह इस प्रकार वासुदेवकी अर्चना करे, बाद पुरुष सूक्तका जप करे और उससे घृताहुति प्रदान करे।

## षट्षष्टितम अध्याय।

दानकी छूत अन्नसे देवकार्य्य और पितृकार्य्य न करें। चन्दन, कस्तूरी, अगुरु, देवदारु, कर्पूर, कुङ्कुम और जातिफलके व्यतीत अनुलेपन प्रदान न करें। नील और रक्तवर्णका वस्त्र प्रदान न करें। मणि और सुवर्णके नकली अलङ्कार प्रदान न करें। उग्रगन्ध, गन्धशून्य और कण्टक शालि-वृक्षसम्भूत पुष्प न चढ़ावें। कण्टकशालि-वृक्षसम्भूत पुष्प भी यदि सफेद और सुगन्धित हो, तो वह चढ़ावें। लाल होनेपर भी कुङ्कुम और पद्म चढ़ाये जा सकते हैं। धूपमें प्राणि-अङ्ग न जलावें। घृत-तैलव्यतीत अन्य कोई चीज अर्थात् वसा प्रभृति दीपमें न जलावें। अभक्ष्य द्रव्यका नैवेद्य न लगावें। भक्ष्य होनेपर भी बकरीका दूध, महिषदुग्ध, मत्स्य और वराह मांसका नैवेद्य न लगावें। पञ्च नखोंमें खड्गके मांसका नैवेद्य लगाया जा सकता है। संयत, पवित्र, एकाग्रचेता, प्रशान्तचित्त और त्वरा-क्रोधशून्य होकर सब चीजोंका निवेदन करें।

षट्षष्टितम अध्याय समाप्त ॥ ६६ ॥

---

## सप्तषष्टितम अध्याय।

अनन्तर यथाक्रम अग्नि परिसमूहन पर्य्युक्षण, परिस्तरण और परिषेचनकर सब चरुका अग्रभाग लेकर वासुदेव, सङ्कर्षण, प्रद्युम्न, अनिरुद्ध, पुरुष, सत्य, अच्युत और वासुदेव—अनन्तर अग्नि, सोम, मित्र, वरुण, इन्द्र, इन्द्राग्नि, विश्वदेव, प्रजापति, अनुमति, धन्वन्तरि, वास्तोष्पति और "अग्नये स्विष्टिकृते" अर्थात् स्विष्टिकृत अग्निका होम करें। बाद अवशिष्ट अन्न, ओदनादि-भक्ष्य और शाकादि उपसेचन द्वारा अग्निके पूर्व्वादि क्रमसे 'अम्बे नामासि' 'दुलानामासि' 'नितत्नीनामासि' 'चुपुणिका नामासि' यह चार उच्चारणपूर्व्वक नामकरण-आवाहनादिकर इन सबके उद्देश्यसे बलि प्रदान करें। अग्निके दक्षिणपूर्व्व कोनसे प्रारम्भकर 'नन्दिनि! सुभगे! सुमङ्गले भद्रङ्करि' यह सब कहकर आवाहनादि पूर्व्वक दक्षिणक्रमसे सबके उद्देश्यसे बलि दे। गृहद्वारके दक्षिण स्तम्भमें श्री, हिरण्यकेशी, वनस्पतिगण और धर्म्माधर्म्मके उद्देश्यसे, द्वारके बांये मृत्युके उद्देश्यसे; जलाधारमें वरुणके उद्देश्यसे, उखलमें विष्णुके उद्देश्यसे, शिलामें मरुद्गणके उद्देश्यसे, अट्टालिकापर राजा, वैश्रवण और भूतगणके उद्देश्यसे; अग्निके पूर्व्वभागमें इन्द्र और इन्द्रपुरुषोंके उद्देश्यसे; दक्षिण भागमें यम और यमपुरुषोंके उद्देश्यसे; पश्चिम भागमें वरुण और वरुणपुरुषोंके उद्देश्यसे; उत्तरभागमें सोम और सोमपुरुषोंके उद्देश्यसे; मध्यमें ब्रह्मा और ब्राह्मपुरुषोंके उद्देश्यसे; ऊर्ध्वमें आकाशके उद्देश्यसे; स्थण्डिलमें दिवाचर भूतगणोंके

उद्देश्यसे और रात्रिकालमें रात्रिचर भूत-गणोंके उद्देश्यसे बलि देवे। अनन्तर दक्षिणाग्र कुशपर पिता, पितामह, प्रपितामह—माता, पितामही, प्रपितामही इन लोगोंका स्व स्व नाम गोत्र-उच्चारणकर पिण्डदान करे। पिण्डोंको अनुलेपन, पुष्प, धूप, दीप, नैवेद्य प्रभृति देवे। पूर्णकुम्भ स्थापनकर स्वस्तिवाचन करे। कुक्कुर, काक और श्वपच (निषादि) के उद्देश्यसे भूमिपर बलि देवे। भिक्षा देवे। अतिथिसत्कारमें प्रथम कल्प है; वैश्वदेवके बाद भी अतिथिके आनेमें उनकी यत्नपूर्वक अर्चना करे। अतिथिको घरमें अभुक्त न रखे। जैसे सब वर्णोंके प्रभु ब्राह्मण हैं; जैसे स्त्रियोंके प्रभु स्वामी; वैसे ही गृहस्थोंके प्रभु अतिथि हैं। अतिथिकी पूजा करनेसे गृहस्थ स्वर्गलाभ करता है। जिसके घरसे अतिथि निराश होकर फिर जाता है, वह उसे (गृहस्थको) अपना पाप दे उसका पुण्य स्वयम् ले जाता है। एक दिन रहनेवाले ब्राह्मणको अतिथि कहा है। कारण स्थिति अर्थात् अनित्य है, इसीसे उसको अतिथि कहते हैं। एक ग्रामवासी ब्राह्मण वा साङ्गतिक ब्राह्मण (विचित्र बातें कहकर लोगोंसे मिलजुलकर जो रहता है—उसे साङ्गतिक ब्राह्मण कहते हैं) जहां स्त्री और अग्नि है, वहां भी आ जाय, तो भी उसे अतिथि न समझे। क्षत्रिय भी यदि ब्राह्मण धर्मानुसार घरपर आवे, तो ब्राह्मण भोजनके बाद उसे भी यथेच्छ भोजन करावे। यदि घरमें वैश्य शूद्र भी अतिथिरूपमें आ जाय, तो दयापरवश होकर उन्हें भी नौकर चाकरोंके साथ यथेच्छ भोजन करावे। सखा प्रभृति अपरापर आदमी भी यदि प्रीतिपूर्वक घर आवें, तो स्त्री सहित उपस्थित होकर उन्हें उत्तम अन्न भोजन करावे। [illegible]विवाहिता कन्या, पुत्रवधू, कुमारी, रोगी और गर्भिणी—इन लोगोंको निःसङ्कोच चित्तसे अतिथिके पहले ही भोजन करावे। जो मूढ़ मनुष्य इन लोगोंको न खिलाकर आप पहले ही भोजन करता है, वह खानेके समय यह नहीं जानते कि कुत्ते और गृध्र उसकी देह खा रहे हैं। ब्राह्मण, नौकर चाकर तथा आत्मीयोंके भोजन करनेके बाद गृहस्वामी पत्नीके साथ बचा हुआ अन्न भोजन करे। देवगण, पितृगण, मनुष्यगण, भृत्यगण और गृहस्थित देवताओंको पूजाकर तत्पश्चात् गृहस्थ अवशिष्ट अन्न भोजन करे। जो व्यक्ति अपने ही लिये रसोई बनाकर भोजन करता है अर्थात् देवताओंको दान नहीं करता, वह केवल पाप भोजन करता है अन्न नहीं। कहा गया है, कि पाक-यज्ञका अवशिष्ट अन्न ही सज्जनोंके लिये भक्षणीय है। गृहस्थ अतिथि-सत्कारके फलसे जैसे लोक प्राप्त करता है, स्वाध्याय, अग्निहोत्र, यज्ञ और तपस्याद्वारा वैसे लोक

प्राप्त नहीं होते। अतिथिको दिन और रात आदरके साथ यथाविधि, यथाशक्ति, आसन, पैर धोनेके लिये जल और अन्न प्रदान करे। रहनेका स्थान, शय्या, पादाभ्यङ्ग (पैरमें तेल लगाना) और दीप, इनमेंसे एक भी अतिथिको देनेसे गोदानके समान पुण्य होता है।

सप्तषष्टितम अध्याय समाप्त ॥ ६७ ॥

## अष्टषष्टितम अध्याय।

चन्द्रसूर्य्यके ग्रहणकालमें भोजन न करे। चन्द्र-सूर्य्यकी मुक्ति होनेपर स्नानकर भोजन करे। मुक्त न होकर अस्त होनेसे दूसरे दिन मुक्तिदर्शनकर, स्नान करनेके बाद भोजन करे। गो-ब्राह्मणकी विपत्तिके दिन और राज-विपत्तिके दिन भोजन न करे। (अग्निहोत्र करनेके लिये प्रतिनिधि रखकर) प्रवासमें गया हुआ अग्निहोत्री जब समझे कि अग्निहोत्र हो गया होगा, वैश्वदेव हो गया होगा और पर्व्वदिनमें पर्व्वकार्य्य हो गया होगा तब आप भोजन करे। अजीर्ण होनेपर भोजन न करे। अर्द्ध रात्रमें, (ठीक) मध्याह्नकालमें, दोनो सांझ, गीला कपड़ा पहनकर, एक वस्त्र पहनकर, नंगा होकर पानीमें खड़े-जानु होकर, टूटे और फटे आसनपर बैठकर, बिछौनेपर बैठकर, टूटे बरतनमें या गोदमें रखकर अथवा हाथमें रखकर भोजन न करे। जिस पदार्थमें पीछेसे नमक दिया हो उसे न खाय, अपनी पंक्तिमें बैठे हुए बालकोंका अपमान न करे। अकेले मिठाई न खाय। बहुत स्नेह न खावे। दिनमें भ्रष्ट स्नेह न खावे। रातको तिलयुक्त द्रव्य, दही, सत्तू, कोविदार बट, पीपल और शाग न खाय। बिना दान किये, बिना होम किये, बिना पैर धोये, बिना हाथ मुंह धोये भोजन न करे। उच्छिष्ट होकर घी न लेवे अर्थात खाना प्रारम्भ करनेके बाद घी न लेवे। उच्छिष्ट होकर माथा न छूवे। जूठे मुंहसे वेदपाठ भी न करे। पूर्व्वमुख या दक्षिण मुख होकर भोजन करे। अन्नका अभिनन्दनकर, प्रशान्तचित्त होकर माला पहनकर और चन्दनादि अनुलेपनकर भोजन करे। दही मधु, घी, दूध, मांड और मोदकके सिवाय दूसरे पदार्थ निःशेषकरके न खाय। भार्य्याके साथ भोजन न करे। खाली घर अग्निगृह और देव-गृहमें कभी न खाय। अञ्जुलीसे पानी न पीये। खड़े होकर भोजन न करे। जहां बहुत लोग देखते हों ऐसी जगह भोजन न करे और एक देखता हो तो बहुत लोग भोजन न करे। मचानके ऊपर बैठकर भोजन न करे। अति पेट भरकर न खाय (अर्थात् ठूंस ठूंसकर न खाय)। तीसरी बार भोजन न करे। अपथ्य कभी न खाय। अति सायंकालको भोजन न करे। दिनका अतितृप्त आदमी रातको भोजन न करे।

भावदुष्ट अर्थात् जो वस्तु विष्ठादिके समान दीखती हो वह न खाय। भाव दूषित बर्त्तनमें न खाय। सोकर, पैर लटकाकर (झूले) अथवा पीठ और जांघ (किसी वस्त्रसे) एक साथ बांधकर भोजन न करे।

अष्टषष्टितम अध्याय समाप्त ॥६८॥

---

## ऊनसप्ततितम अध्याय।

अष्टमी, चतुर्दशी, पूर्णिमा और अमावस्याको स्त्री सम्भोग न करे। श्राद्धका अतिरिक्त भोजनकर, श्राद्धकर, श्राद्धमें निमन्त्रित होकर, काम्यस्नान और काम्यहोमकर, व्रतावलम्बी होकर या उपवासकर स्त्रीसम्भोग न करे। भोजन करते ही स्त्रीसम्भोग न करे। यज्ञमें दीक्षित होकर स्त्रीसम्भोग न करे। मन्दिर, श्मशान या शून्य घरमें स्त्रीसम्भोग न करे। वृक्ष मूलमें, दोनो समय, दिनको स्त्री सम्भोग न करे। मलयुक्ताके पास या स्वयम् मलयुक्त होकर गमन न करे। अभ्यक्ताके पास या स्वयम् अभ्यक्त होकर गमन न करे। रोगार्त्ताके पास या स्वयम् रोगार्त्त होकर गमन न करे। दीर्घकाल जीनेकी इच्छा रहे, तो हीनाङ्गी, अधिकाङ्गी, वयोज्येष्ठा या गर्भवती नारीसे सम्भोग न करे।

ऊनसप्ततितम अध्याय समाप्त ॥६९॥

---

## सप्ततितम अध्याय।

पैर भिगाकर न सोवे। उत्तरशिर, पश्चिमशिर, अधःशिर या नंगा होकर न सोवे। शीले बांसपर, आकाशमें याने स्वल्पावलम्ब ऊंचे स्थानमें, पलाशशय्यापर, पञ्चकाष्ठ निर्म्मित पलंगपर, हाथीने तोड़े हुए वृक्षकी लकड़ीसे बने पलङ्गपर, टूटे फूटे पलङ्गपर, बिजलीसे जले हुए काठसे बने हुए पलङ्गपर, आगमें जले पलङ्गपर, गढ़ूथके कण्टकाङ्कित वृक्षसम्भूत पलङ्गपर निद्रा न करे। श्मशान, शून्यालय या देवगृहमें निद्रा न करे। चञ्चल आदमियोंके बीच, स्त्रियोंके बीच, धान्य, गाय, गुरुजन, अग्नि और देवमूर्त्तिके ऊपर न सोवे। उच्छिष्ट स्थानमें न सोवे। दिनको, दोनों समय, भस्मके ऊपर, अपवित्र स्थानमें, भींगे जगहमें या पर्वताग्रशिखरपर न सोवे।

सप्ततितम अध्याय समाप्त ॥७०॥

---

## एकसप्ततितम अध्याय।

किसीकी अवमानना न करे। हीनाङ्ग, अधिकाङ्ग, मूर्ख और दरिद्र आदमीका उपहास न करे। हीनसेवा न करे। स्वाध्यायविरुद्ध काम न करे। उम्र, विद्या, कुल, धन और देशके अनुरूप वेश-भूषा करे। उद्धत न होवे। रोज शास्त्रालोचना करे। धन रहनेसे फटे या मैले कपड़े न पहने। "नहीं" यह शब्द न

कहे। गन्धहीन, उग्रगन्ध अथवा लाल फूलोंकी माला न पहने। लाल होनेसे भी पद्म धारण करे। बांसकी लाठी, जलपूर्ण कमण्डलु, कपास, यज्ञसूत्र और स्वर्णकुण्डल धारण करे। उदय होनेके समय, अस्त होनेके समय, वस्त्रवृत, आईनेमें या जलमें सूर्यका दर्शन न करे। क्रुद्ध गुरुके मुंहकी ओर न देखे। तेल, जल या मैले आईनेमें अपना प्रतिबिम्ब न देखे। भोजन-परायण—पत्नीको, नग्न स्त्रियोंको, जो प्रस्राव कर रहा है—ऐसे किसी आदमीको न देखे। विषम स्थानमें बैठकर ग्रहादि युद्ध न देखे। उन्मत्त या मत्तको न देखे। अग्निमें अपवित्र पदार्थ, रक्त या विष न डाले, जलमें भी यह सब पदार्थ न फेंके। अग्निलङ्घन न करे। दोनों पैर गरम न करे। कुशोंसे या कुशपर पैर न धोवे। कांसेके बर्तनमें पैर न डाले। पैरसे पैर न धोवे। पैरसे पृथ्वीपर चिन्ह न बनावे। हाथसे ढेला न मले। नखसे तृण न काटे। दांतसे नख और बाल न काटे। जूआ खेलना छोड़ दे। दूसरेके पहने हुए वस्त्र, जूते, जनेऊ और माला न पहने। शूद्रको उपदेश न दे। नौकरके सिवा दूसरे शूद्रको अपना उच्छिष्ट और किसी शूद्रको हवि न दे। शूद्रको धर्मोपदेश और व्रत उपदेश न देवे। जोड़े हुए हाथोंसे सिर और पीठ न खुजलावे। दही या फूल फेंक न दे। अपनी माला आप ही न निकाले। सोये हुये आदमीको न जगावे। रजस्वलासे न बोले। म्लेच्छ और अन्त्यजके साथ भी न बोले। अग्नि, देवता और ब्राह्मणके सामने दाहिना हाथ उठावे। दूसरेके खेतमें यदि गाय चरती हो, तो खेतके मालिकको न बतावे। बछड़ा दूध पी रहा हो, तो भी न कहे। उद्धत आदमियोंको खुश न करे। शूद्रके राज्यमें न रहे। अधार्मिकजनाकीर्ण-स्थानमें, वैद्यहीन स्थानमें और उपसर्गग्रस्त स्थानमें वास न करे। पर्वतपर भी बहुत दिनतक न रहे। वृथा चेष्टा न करे। नृत्यगीत न करे। ताल न ठोंके। अश्लील, झूठी और अप्रिय बातें न करे। किसीके मर्ममें घात न करे। बहुत दिनतक जीता रहनेकी इच्छा हो, तो अपनी स्वतःको अवमानना न करे। दीर्घायु इच्छकको चाहिये, कि बहुत देरतक सन्ध्या करे। सांप या अस्त्रसे बेफायदा खिलवाड़ न करे। व्यर्थ इन्द्रियछिद्र न छुवे। दूसरेको दण्ड दिलानेका प्रयत्न न करे। दण्डनीय आदमीको दण्ड दिया जा सकता है, पर वह भी लाठी या रस्सीसे पीठपर दे। देवता, ब्राह्मण, शास्त्र और महात्माओंकी निन्दा न करे। धर्मविरुद्ध अर्थ और कामको छोड़ दे। लोकनिन्दित धर्मको भी छोड़ दे। पर्वके दिन शान्ति होम करे और उस दिन तृणतक न तोड़े। अलङ्कृत होकर रहे। इस प्रकारसे आचार

पालन करे। धर्म्माभिलाषी मनुष्य जितेन्द्रिय होकर श्रुति-स्मृति-उपदिष्ट, साधुगणोंद्वारा उत्तमरूपसे सेवित जो आचार, उसका पालन करे। आचारसे दीर्घजीवन प्राप्त होता है। आचारसे अभीष्ट गति मिलती है, आचारसे अक्षय धन मिलता है, आचारसे दुर्लक्षण नाश होते हैं; सर्व्वलक्षण वर्ज्जित होनेपर भी जो मनुष्य सदाचार-सम्पन्न, श्रद्धालु और असूया-शून्य रहता है, वह सौ वर्षतक जीता है।

एकसप्ततितम अध्याय समाप्त ॥ ७१ ॥

---

## द्विसप्ततितम अध्याय।

दम और शमका अवलम्बन करे। (इन्द्रियदमन हीको दम कहते हैं। (अन्तःकरण—दमनका नाम दम और बाह्येन्द्रिय-दमनका नाम शम है। अन्तःकरणके दमन होनेसे ही बाह्येन्द्रियोंका दमन होना स्वतःसिद्ध है; अतएव एक दम शब्दसे दोनोंका अर्थ निकलता है।) दमयुक्त मनुष्यको इहलोक और परलोक दोनों प्राप्त होते हैं। दमसे रहित व्यक्तिके ऐहिक और पारलौकिक कोई कार्य्य सफल नहीं होते। दम परम पवित्र, दम परम माङ्गल्य है; इसके प्रभावसे रहता है—वह जो कुछ इच्छा करे, वही मिल सकता जहां रहै। यदि पञ्चेन्द्रिय-अश्वगण उस रथको जाय, तो उत्पथमें न ले जांय, तो आंख, कान, नाक, और चमड़ा और जीभ—यह पञ्चेन्द्रिययुक्त, चित्त-सारथि वशवर्त्ती, सत्पथानुयायी शान्तरथपर जो गमन करता है, उसे कामक्रोधादि शत्रुगण पराजित नहीं कर सकते; जैसे आपूर्य्यमाण नित्यप्रतिष्ठ समुद्रमें जलराशि मिलती है, उसी प्रकार सब कामनाराशि जिसमें प्रवेश करती हैं अर्थात् जिसकी अन्तरमें ही लीन हो जाती हैं, वही शान्ति लाभ करता है; विषयाभिलाषी व्यक्ति शान्तिलाभ नहीं कर सकता।

द्विसप्ततितम अध्याय समाप्त ॥ ७२ ॥

---

## त्रिसप्ततितम अध्याय।

श्राद्ध करनेका अभिलाषी आगामी श्राद्धके पहले दिन ब्राह्मणोंको निमन्त्रण करे। श्राद्धके दिन—शुक्लपक्षके पूर्व्वाह्णमें और कृष्णपक्षके अपराह्णमें—अच्छी तरह स्नान और आचमन कराकर ब्राह्मणोंको वय और विद्याके अनुसार कुशासनपर बैठावे। देवपक्षमें पूर्व्वमुखकर दो ब्राह्मणोंको और पितृपक्षमें उत्तरकी ओर मुखकर तीन ब्राह्मणोंको अथवा उभय पक्षमें एक एक ब्राह्मणको बैठावे। आमश्राद्ध और काम्यश्राद्धमें कठशाखोक्त पन्द्रह रक्षोघ्न मन्त्रोंमेंसे पहले पांच मन्त्रोंसे, पशुश्राद्धमें बीचके पांच मन्त्रोंसे, अमावस्या श्राद्धमें शेष पांच मन्त्रोंसे,—अगहनकी पूर्णिमाके बाद कृष्णपक्षीय तीन अष्टमीको तिथि आनेवाले अष्टका श्राद्धमें और अन्वष्टका-

श्राद्धमें यथाक्रम पहले, बीचके और शेष पांच मन्त्रोंसे ( अर्थात् अगहनकी पूर्णिमाके बाद-वाली अष्टमीको कर्त्तव्य अष्टक श्राद्धमें पहले पांच, पौषकी पूर्णिमाके बादवाली अष्टमीको कर्त्तव्य अष्टकश्राद्धमें बीचके पांच मन्त्रोंसे और माघकी पूर्णिमाके बादवाली अष्टमीको कर्त्तव्य अष्टकश्राद्धमें शेष पांच मन्त्रोंसे; तीनों अन्वष्टकाश्राद्धोंमें इसी प्रकार ) अग्निमें आहुति देवे। तदनन्तर ब्राह्मणोंसे आज्ञा लेकर पितरोंका आवाहन करे। "अप यान्त्वसुराः" इत्यादि दो मन्त्रोंसे राक्षसोंको हटाकर "एत पितरः सर्वोऽस्त नम वा मे यन्त्वेहतः पितरः" इस मन्त्रसे पितरोंका आवाहन करे। तदनन्तर कुश-तिल-मिश्रित गन्ध-जलद्वारा "या दिव्या आपः पयसा सम्बभूवुः" इत्यादि मन्त्र और "यन्मे माता" इत्यादि मन्त्रपाठपूर्वक पाद्य सम्पादन और निवेदन, अर्घ्य सम्पादन और निवेदन और अनुलेपन सम्पादनकर कुश, तिल, वस्त्र, पुष्प और अलङ्कार, धूप और दीपद्वारा यथाशक्ति ब्राह्मणकी पूजा करे। बाद घृतमिश्रित अन्न लेकर आदित्यगण, रुद्रगण और वसुगणका स्मरण करते हुए अन्नको अग्नि देखकर "अग्नौकरवाणि" अर्थात् अग्नौकरण करता हूं—ऐसा कहे। बाद ब्राह्मणोंके "कुरु" कहनेपर तीन बार आहुति देवे। "सोमाय पितृमते" "पितर एतद्‌ पितरोऽयम् यजे" यह मन्त्र पढ़कर हवि मन्त्रपूत यथाप्राप्त पात्रमें विशेषतः चांदीके पात्रमें "अन्न नमो विश्वेभ्यो देवेभ्यः" यह कहकर पूर्वकी ओर मुखकर बैठे हुए दो ब्राह्मणोंको पहले,—नामगोत्र उल्लेखपूर्वक पिता, पितामह और प्रपितामहके उद्देश्यसे उत्तरकी ओर मुखकर बैठे हुए तीन ब्राह्मणोंको वह अर्पण करे। जिस समय ब्राह्मण वह खांय, उस समय "यन्मे प्रकामादहोरात्रे-यद्‌ ब्रह्माद्" इस मन्त्रका जप करे और इतिहास, पुराण और धर्मशास्त्रका पाठ करे। ब्राह्मणोंके उच्छिष्टके पास, दक्षिणाग्र कुशपर "पृथिवी दर्विः" यह मन्त्रोच्चारण पूर्वक पिताके उद्देश्यसे एक, "अन्तरीक्षं दर्विः" यह मन्त्र पढ़कर पितामहके उद्देश्यसे दूसरा और "द्यौर्दर्विः" यह मन्त्र पढ़कर प्रपितामहके उद्देश्यसे तीसरा पिण्ड देवे। "येऽत्र पितरः" इत्यादि पढ़कर वस्त्र देवे। "वीरं नः पितरः" इत्यादि मन्त्र पढ़कर अन्न देवे। "अत्रपितरो मादयध्वं" इत्यादि मन्त्र पढ़ते हुए कुशमूलमें करघर्षण करे। "ऊर्जं वहन्तीः" इत्यादि मन्त्र पढ़कर जलद्वारा पिण्डप्रदक्षिणा, पिण्ड-विकिरण, और पिण्डाग्र भूमि सेचन कर अर्घ्य, पुष्प, धूप, अनुलेपन और अन्नादि भक्ष्य-भोज्य और मधु-घृत-तिलयुक्त उदकपात्र अर्पण करे। ब्राह्मणोंके भोजनका तृप्त होनेपर "अभिरम्यतां" इस मन्त्रसे कुशयुक्त श्राद्धावशिष्ट अन्न ब्राह्मणोंके उच्छिष्टाग्र भागमें बिखेरकर "तृप्ता भवन्तः सम्पन्नं" अर्थात् "आपलोग तृप्त हुए हैं तो ? श्राद्ध

उद्देश्यसे और सम्पन्न हुआ है तो ?"—यह पूछे। उनका गणकी उद्देश उत्तर मिलनेपर पहले उत्तरमुख किये हुए दक्षिणाग्रकुशपर तीन ब्राह्मणोंका आचमनक्रम देवे और —माता. पिता बाद पूर्व्वमुख दो ब्राह्मणोंको देवे। अन-ा स्व स्व मातन्तर "सुप्रोक्षितं" कहकर श्राद्धदेश प्रोक्षण दे। पशूर्ध्वकरे। कुश हाथमें लेकर सब काम करना पि, निवेदन होगा। अनन्तर पहले पूर्व्वमुख ब्राह्मणोंको गमनकर स्"यथा राम:" यह मन्त्र पढ़कर प्रदक्षिण ाक और ख करे और उन्हें यथाशक्ति दक्षिणा देवे। मिपद बलि अनन्तर "अभिरमन्तु भवन्त:" अर्थात् आप-सत्कारमें परलोग प्रसन्न होवें, यह बात ब्राह्मणोंको अतिथि कहनेहे ब्राह्मण भी "अभिरता: स्म:" कहें। तना करे। श्राद्धकर्त्ता "देवाश्च पितरश्च" इत्यादि मन्त्र ै। जैसे जपे। नाम गोत्र उल्लेखपूर्व्वक अक्षय्योदक यांके प्रभु दान कर "विश्वेदेवा प्रीयन्ताम्" पूर्व्वको अतिथि और ब्रह्मादि देवगणोंको उद्देशकर कहे। स्व स्वर्गम तिसके बाद हाथ जोड़कर तद्गतचित्त और है अतिथि प्रशान्तचित्त होकर प्रार्थना करे—"हमारे ा है, व वंशमें दाता अधिक होवें, वेदचर्चा और वंश-। दे उस विस्तार अधिक होवे,हमलोगोंके वंशसे श्रद्धा-एक दिन और अन्नका लोप न होवे और हमलो-। है। कगोंके पास देने लायक पदार्थ अधिक होवे। क्योंसे उस वाली ब्राह्मण तथास्तु कहें। "हम लोगोंके पास यत वाले बहुत अन्न होवे, हम लोगोंके यहां बहुत रहता है-अतिथि आवें, हमारे पास बहुत लोग मांगें जहां स्वऔर हमें किसीके पास मांगना न पड़े।' जाय, तो यह मन्त्रद्वय पाठकर आशीर्व्वाद लेवे। य भी अनन्तर यथोचित पूजा, अनुगमन और अभिवादन-पूर्व्वक "वाजे वाजे" इत्यादि मन्त्रसे ब्राह्मणोंको विदा करे।

त्रिसप्ततितम अध्याय समाप्त॥ ७३॥

---

## चतुःसप्ततितम अध्याय।

अष्टकात्रयमें, यथाक्रम शाक, मांस और पिष्टकद्वारा श्राद्धकर, अन्वष्टकामें भी देवपूर्व्व उत्तर रूपसे अर्थात् प्रथम पांच मन्त्र इत्यादि रूपसे होमकर, माता, पिता-मही और प्रपितामहीके उद्देशसे पूर्व्ववत् ब्राह्मण-भोजनके बाद दक्षिणाद्वारा उनको पूजा और अनुगमनकर उन्हें विदा करे। श्राद्धमें कर्षत्रय करे। कर्षमूलमें पूर्व्व—उत्तरभागमें अग्न्याधानकर पिण्डदान करे—पुरुषोंको भी कर्षत्रयमूलमें और स्त्रियोंको भी कर्षत्रयमूलमें पिण्ड देवें। पुरुषकर्षत्रय अन्न और जल द्वारा और स्त्री-कर्ष-त्रय अन्न और दूधद्वारा पूर्ण करे। तीनों कर्षोंको दधि मांस और दूधसे भर-कर यथासम्भव "भवद्भ्यो, भगवतीभ्यो-ऽक्षयमस्तु" यह पाठ करे।

चतुःसप्ततितम अध्याय समाप्त॥ ७४॥

---

## पञ्चसप्ततितम अध्याय।

जो मनुष्य पिताके जीवित रहते श्राद्ध करना चाहे (प्रायश्चित्त करते समय उसका यज्ञ—गार्भेण इत्यादि श्राद्ध पिताके जीते रहते भी कर सकता है) वह जिनका श्राद्ध

पिता करते हैं उनका करे । पिता पितामहके जीवित रहते यदि कोई श्राद्ध करना चाहे तो पितामह जिनका श्राद्ध करते हैं, उनका करे । पिता, पितामह और प्रपितामहके जीते रहते श्राद्ध न करे । पिता, पितामह और प्रपितामह, इनमेंसे जिसके पिता मर गये हों, वह पिताको पिण्डदान कर प्रपितामहके ऊपर दो पुरुषोंको पिण्ड देवे । जिसके प्रपितामहके जीवित रहते पिता और पितामह मर गये हों, वह पिता और पितामहको पिण्ड देकर प्रपितामहके पिताको पिण्ड देवे । जिसके पितामह मर गये हों, वह पितामहको पिण्ड देकर प्रपितामहके ऊपर दो पुरुषोंको पिण्ड देवे । जिसके पिता और प्रपितामह मर गये हों, वह पिताको पिण्ड देकर पितामहके ऊपर दो पुरुषोंको पिण्ड देवे । बुद्धिमान् मनुष्य यथाशास्त्र मन्त्र पढ़कर मातामह प्रभृतिका भी इसी प्रकार श्राद्ध करे । इसके सिवा भाई प्रभृतिका श्राद्ध मन्त्र वर्जित अर्थात् ऊहयोग्य-मन्त्रवर्जितकर श्राद्ध करे । (अमुक कामके समान अमुक काम करे, इस प्रकार विधि रहते प्रथमोक्त कार्यको यदि कोई विभक्ति, लिङ्ग, पद वा मन्त्र शेषोक्त कार्यसे न मिले तो उस जगह जिसमें मिले ऐसा फेर बदल कर ले (इस परिवर्त्तनको ऊह कहते हैं ।)

पञ्चसप्ततितम अध्याय समाप्त ॥ ७५ ॥

---

## षट्सप्ततितम अध्याय ।

प्रजापतिने कहा है, कि अमावस्या तीन अष्टका, तीन अन्वष्टका, माघीपूर्णिमा, भाद्रीपूर्णिमाको परवर्त्ती मघायुक्त कृष्णत्रयोदशी, व्रीहिपाककाल और यवपाककाल-यह नित्य श्राद्धके काल हैं । इन सब कालमें श्राद्ध न करनेसे नरकमें जाना पड़ता है ।

षट्सप्ततितम अध्याय समाप्त ॥ ७६ ॥

---

## सप्तसप्ततितम अध्याय ।

सूर्य्यसंक्रमण, विषुवद्वय, विशेषतः अयनद्वय (अर्थात् सङ्क्रान्ति, उसमें भी वैशाख और कार्त्तिक मासकी विषुवसङ्क्रान्ति तथा श्रावण और माघ मासकी अयनसङ्क्रान्ति) व्यतीपात, जन्मनक्षत्र और गर्भधारणादि वृद्धिकार्य्य, यह सब श्राद्धके काम्यकाल हैं—ऐसा प्रजापतिने कहा है । इन सब दिनोंमें श्राद्ध करनेसे, वह अनन्तफलजनक होता है । बुद्धिमान् लोग शाम और रातको श्राद्ध न करें । किन्तु यदि ग्रहण हो, तो उस समय भी करें ; ग्रहणके समय कृत श्राद्ध विशेष फलजनक होता है—सर्व्व कामप्रद होकर चन्द्रतारकास्थितकाल पर्य्यन्त पितर तृप्त रहते हैं ।

सप्तसप्ततितम अध्याय समाप्त ॥ ७७ ॥

---

## अष्टसप्ततितम अध्याय ।

रविवारको श्राद्ध करनेसे मनुष्य आरोग्य लाभ करता है। सोमवारको सौभाग्य, मङ्गलवारको युद्धजय ; बुधवारको सर्वकाम ; बृहस्पतिवारको अभीष्ट-विद्या ; शुक्रवारको धन और शनिवारको आयुलाभ करता है। कृत्तिकानक्षत्रमें श्राद्ध करनेसे स्वर्गलाभ होता है। रोहिणीमें श्राद्ध करनेसे अपत्य ; मृगशिरामें ब्रह्मतेज ; आर्द्रामें कर्मसिद्धि ; पुनर्वसुमें भूमि, पुष्यमें पुष्टि ; आश्लेषामें सम्पत्ति ; मघामें सर्वकाम ; पूर्वाफाल्गुनीमें सौभाग्य ; उत्तरा फाल्गुनीमें धन ; हस्तमें ज्ञाति श्रेष्ठता ; चित्रामें रूपवान् पुत्रगण ; स्वातिमें वाणिज्यसिद्धि ; विशाखामें सुवर्ण ; अनुराधामें बन्धुगण ; ज्येष्ठामें राज्य ; मूलामें कृषिफल ; पूर्वाषाढ़ामें समुद्रयान जनित धनागम ; उत्तराषाढ़ामें सर्वकाम ; अभिजित्में श्रेष्ठता ; श्रवणामें सर्वकाम ; धनिष्ठामें सर्वकाम ; शतभिषामें बलारोग्य ; पूर्वभाद्रपदामें कुप्यद्रव्य ; उत्तरभाद्रपदामें गृह ; रेवतीमें गाय ; अश्विनीमें घोड़ा और भरणीमें श्राद्ध करनेसे आयुः लाभ होता है। प्रतिपदाको श्राद्ध करनेसे गृह और सुरूपा भार्य्या ; द्वितीयाको इष्टप्रद कन्या ; तृतीयाको सर्वकाम ; चतुर्थीको पशुगण, पञ्चमीको सम्पत्ति और सुरूप पुत्रगण ; षष्ठीको द्युतजय ; सप्तमीको कृषिफल ; अष्टमीको वाणिज्य लाभ ; नवमीको पशुगण ; दशमीको अश्वगण ; एकादशीको ब्रह्मतेजस्वी पुत्रगण ; द्वादशीको आयु ; धन, राज्यजय और सुवर्ण रौप्य ; त्रयोदशीको सौभाग्य और पूर्णिमा वा अमावस्याको सर्वकामलाभ होता है। शस्त्रसे मरे हुओंका श्राद्ध चतुर्दशीको करना प्रशस्त है अर्थात् चतुर्दशीको दूसरे किसीका श्राद्ध करना मना है। शस्त्रहतोंका श्राद्ध चतुर्दशीको करे। पितृगीतामें कहा भी है :— वर्षाकालमें कृष्णपक्षीय त्रयोदशीको कुञ्जरच्छायायोगमें * और समस्त कार्त्तिक मासमें जो अपराह्णमें श्राद्ध करता है, वैसा नरोत्तम हमलोगोंके कुलमें उत्पन्न होवे।

अष्टसप्ततितम अध्याय समाप्त ।७८।

---

## ऊनाशीतितम अध्याय ।

रातके समय लाये हुए जलसे श्राद्ध न करे। कुश न मिलनेसे उसकी जगह काश या दूर्वा प्रदान करे। वस्त्रके न रहनेसे कपासका सूत देवे। यदि दशा आहतवस्त्र सम्भूत * होवे, तो वह प्रदान न करे। उग्रगन्ध, गन्धहीन, कण्टकयुक्त-वृक्षसम्भूत और रक्तवर्ण यह सब पुष्प परित्याज्य हैं।

---

* मघा त्रयोदशीके दिन हस्तानक्षत्रमें सूर्यके रहनेसे वह कुञ्जरच्छायायोग कहाता है।

* ईषद्धौत, नवीन, शुक्लवर्ण दशायुक्त और अपरिच्छिन्नपूर्व वस्त्रका नाम आहत वस्त्र है।

शुक्लवर्ण और सुगन्धित पुष्प कण्टकयुक्त होने-सम्भूत होनेसे और पद्म रक्तवर्ण होनेसे भी वह चढ़ावे। दीपमें वसा और मेद न डाले; नख शृङ्गादि ( जीवजात ) धूपमें न डाले; मधु-घृताक्त गुग्गुल देवे; अनुलेपनार्थ चन्दन, कुङ्कुम, कर्पूर अगुरु और पद्मकाष्ठ देवे। कृत्रिम लवण न चढ़ावे। हाथसे भी व्यञ्जनादि न परोसे। चरकोंका खायकर चांदीका पात्र दे, खड्ग अर्थात् गैंडेकी सींगके बर्त्तन, कुश, कृष्णाजिन, तिल और सर्षप अथवा चावल, चांदीके पात्र आदि, पवित्र और रक्षोघ्न वस्तुओंको वहां रखे, —पीपल, मुचकुन्द, भूस्तृण, शिग्रु, सर्षप, सरसा, सर्जक, सुवर्चला, कुष्माण्ड अलाबू, वार्त्ताकु, पालक्य, उपोदकी, तण्डुलीयक, कुसुम्भ, पिण्डालुक, महिषीदुग्ध, राजमाष मसूर, पर्युषित भक्ष्य और कृत्रिम लवण न देवे। श्राद्धके समय क्रोध न करे, आंसू न उढ़ावे, जल्दी न करे। घृतादि दानके लिये तैजस-पात्र, खड्गपात्र, ताम्रपात्र और फल्गुपात्र प्रशस्त है; इस विषयमें एक श्लोक है:—सुवर्णपात्र, रजतपात्र, खड्गपात्र, ताम्र पात्र अथवा फल्गुपात्रमें प्रदत्त द्रव्य अक्षय्यत्व प्राप्त करता है।

ऊनाशीतितम अध्याय समाप्त ॥ ७९ ॥

---

## अशीतितम अध्याय।

एक बार प्रदत्त तिल, व्रीहि, यव, माष, फल, श्यामक, प्रियङ्गु, नीवार, मुद्ग, जल, मूल और गोधूमद्वारा पितृगण एक मासतक तृप्त रहते हैं; मत्स्यमांसद्वारा दो मासतक, हरिणमांसद्वारा तीन मासतक, मेषमांसद्वारा चार मासतक, पक्षिमांसद्वारा पांच मासतक, छागमांसद्वारा छः मासतक, कूर्म्ममांसद्वारा सात मासतक, पृषतमांसद्वारा आठ मासतक, गवयमांसद्वारा नौ मासतक, महिषमांसद्वारा दस मासतक, कूर्म्ममांसद्वारा ग्यारह मासतक और दूध दहीद्वारा पितृगण एक वर्षतक तृप्त रहते हैं। इस विषयमें पितृगीता गाथा है,—कालशाक, महाशल्क, वार्ध्रीणस छागका मांस और शृङ्गहीन गैंडेका मांस यह लोग नित्य खाते हैं।

अशीतितम अध्याय समाप्त ॥ ८० ॥

---

## एकाशीतितम अध्याय।

अन्न आसनपर न रखे, उसे पैर न लगावे; अवक्षुत न करे;—तिल अथवा सर्षपद्वारा राक्षसोंको दूर करे, संवृत स्थानमें श्राद्ध न करे, श्राद्धके समय रजस्वलाको न देखे, कुत्ता, विड्वराह और ग्राम्य-कुक्कुटको न देखे; बकरेको यत्नपूर्व्वक श्राद्ध दिखावे। ब्राह्मण मौनावलम्बी होकर भोजन करे। हीनाङ्ग और अधिकाङ्ग आदमी, शूद्र और पतित भी श्राद्ध न

देखें। श्राद्धके समय ब्राह्मण-भिक्षुक या सुपात्र ब्राह्मणको( ब्राह्मणोंको ) आज्ञा लेकर भोजन करावे। भोक्ता ब्राह्मण दातासे पूछे जानेपर भी भोजन द्रव्यका गुणकीर्त्तन न करे; जबतक अन्न गरम रहता है, तबतक मौनावलम्बी होकर ब्राह्मण भोजन करते हैं और जबतक भोज्य द्रव्यका गुण कीर्त्तित नहीं होता, तबतक पितृगण भोजन करते हैं। सर्व्व प्रकारके अन्न आदि एक साथ मिलाकर और जलसिक्तकर कुशा-ग्रार ब्राह्मणोंके सामने भूमिस्थित कुशपर फेंक दे। दो वर्षसे कम अवस्थामें मृत बालक और जो बिना दोषके स्त्रीको छोड़ देते हैं, उनका भाग वह पात्रपरका बचा हुआ उच्छिष्ट और दर्भपर फेंका हुआ अन्न है। श्राद्धमें भूमिपर जो उच्छिष्ट पड़ता है, वह अनलस और अकुटिल नौकरोंका प्राप्य भाग है—ऐसा ऋषिगण कहा करते हैं।

एकाशीतितम अध्याय समाप्त ॥ ८१ ॥

---

## द्वयशीतितम अध्याय।

दैवकार्य्यमें ब्राह्मणकी परीक्षा न करे। पितृकार्य्यमें यत्नपूर्व्वक परीक्षा करे। हीनाङ्ग, अधिकाङ्ग, अनुचित-कर्म्मकारी, बिड़ालव्रती, वृथा-चिह्नधारी, अर्थात् भण्ड-ब्रह्मचारी इत्यादि, नक्षत्रजीवी, देवल, चिकित्सक, अपरिणीता-पुत्र, नत्पुत्र, बहु-याजी, ग्रामयाजी, शूद्रयाजी, अयाज्ययाजी, व्रात्य, व्रात्ययाजी, पर्व्वकार, सूचक, भृत-काध्यापक, भृतकाध्यापित, निरन्तर शूद्रा-न्नपुष्ट, पतितसंसर्गी, वेदानध्यायी, सन्ध्यो-पासनाभ्रष्ट, राजसेवक, दिगम्बर, पिताके साथ विवदमान, पितृत्यागी, मातृत्यागी, गुरुत्यागी, अग्नित्यागी और स्वाध्यायत्यागी इन लोगोंको छोड़ दे। यह लोग ब्राह्म-णाधम और पङ्क्ति-दूषक कहे गये हैं। सुतरां बुद्धिमान् मनुष्य श्राद्धकार्य्यमें इन लो-गोंका यत्नपूर्व्वक त्याग करे।

द्वयशीतितम अध्याय समाप्त ॥ ८२ ॥

---

## त्र्यशीतितम अध्याय।

अथ पङ्क्तिपावन। त्रिणाचिकेत, पञ्चाग्नि ज्येष्ठसामग, वेदपारग, एक वेदका भी पारगामी, पुराण-इतिहास-व्याकरण-पारग, धर्म्मशास्त्र-पारग, तीर्थपूत, यज्ञ-पूत, तपःपूत, सत्यपूत, मन्त्रपूत, गायत्री-जपनिरत, ब्राह्मविवाहमें विवाहिताकी सन्तान, विसुपर्ण, जामाता और दौहित्र—यह सब पात्र हैं; विशेषतः योगिगण। इस विषयमें पितृगीतामें एक गाथा है; जिसकेद्वारा हमलोग तृप्त होते हैं, ऐसे योगी ब्राह्मणको जो यत्नपूर्व्वक श्राद्धमें भोजन करावेगा, वही आदमी हमलोगोंके वंशमें उत्पन्न होवे।

त्र्यशीतितम अध्याय समाप्त ॥ ८३ ॥

---

## चतुरशीतितम अध्याय।

म्लेच्छभूमिमें श्राद्ध न करे। म्लेच्छदेशमें गमन करनेसे भी श्राद्ध न करे। दूसरेके जलाशयमें जल पीनेसे जलाशयके स्वामीको समता प्राप्त होती है। जैसे जल पीनेवाला यदि ब्राह्मण हो और जलाशयका मालिक क्षत्रिय हो, तो वह ब्राह्मण क्षत्रिय सदृश हो जायगा इत्यादि। जिस देशमें चतुर्वर्ण-व्यवस्था नहीं है, उसे म्लेच्छदेश समझे, उसके अतिरिक्त देश आर्यावर्त्त है।

चतुरशीतितम अध्याय समाप्त॥ ८४॥

---

## पञ्चाशीतितम अध्याय।

पुष्करमें किया हुआ श्राद्ध, होम और तपस्या अक्षय फल प्रदान करती है। पुष्करमें स्नान मात्र करनेसे सब पाप दूर जाते हैं। गया शीर्ष अक्षयवट, अमरकण्टक पर्वत वराह-पर्वत, नर्मदातीर स्थ देश, यमुनातीर, विशेषतः गङ्गा, कुशावर्त, बिन्दुक, नीलपर्वत, कनखल, कुब्जाम्र, भृगुतुङ्ग, केदार, महालय, नडुन्तिका, सुगन्धा, शाकम्बरी, फल्गुतीर्थ, महागङ्गा, त्रिहलिकाग्राम, कुमारधारा, प्रभास विशेषतः सरस्वतीका कोई स्थान, गङ्गाद्वार, प्रयाग, गङ्गासागर सङ्गम, सब समय नैमिषारण्य, विशेषतः वाराणसी, अगस्त्याश्रम, कण्वाश्रम, कौशिकी, सरयूतीर, शोणनद और ज्योतिरथीका मध्यमस्थल, श्रीपर्वत, कालोदक, उत्तरमानस, वडवा, मतङ्गवापी, सप्तर्षि, विष्णुपद, स्वर्गमार्गपद, गोदावरी, गोमती, वेत्रवती, विपाशा, वितस्ता, शतद्रुतीर, चन्द्रभागा, इरावती, सिन्धुतीर, दक्षिणपञ्चनद, औसज, इत्यादि अन्यतीर्थ, प्रधान प्रधान सब नदियां, स्वभाव अर्थात् श्रीराम प्रभृतिके जन्मस्थान, पुलिन, प्रस्रवण, पर्वत, निकुञ्ज, वन, उपवन, गोमयोपलिप्तस्थान और मनोज्ञ अर्थात् तुलसीचत्वरादि इन सब स्थानोंमें श्राद्धादि करनेसे अक्षय फल प्राप्त होता है। इस विषयमें कई पितृगीत गाया है,—जो वहनीया विशेषतः शीतलनदीमें हमलोगोंको जलाञ्जलि देगा वेसे प्राणीका हमारे वंशमें जन्म होवे। जो समाहित होकर गयातीर्थ या अक्षयवटमें हमलोगोंका श्राद्ध करेगा, वही नरोत्तम हमलोगोंके वंशमें जन्म लेवे। बहुपुत्रके लिये प्रार्थना करना चाहिये, जिससे उनलोगोंमेंसे एक भी गयाको जाय, अश्वमेधयज्ञ करे वा नीलवृष उत्सर्ग करे।

पञ्चाशीतितम अध्याय समाप्त॥ ८५॥

---

## षडशीतितम अध्याय।

अथ वृषोत्सर्ग। कार्त्तिकी पूर्णिमा वा आश्विनी पूर्णिमाको वृषोत्सर्ग करे। उसमें पहले तो वृष परीक्षा करे, (वृष) जीववत्सा और दुग्धवती गायका पुत्र हो, सर्वलक्षणान्वित, नील-लोहितवर्ण, मुख

मुख, शुक्र-पुच्छ, शुक्लखुर, शुक्ल-शृङ्ग * और वृषश्रेष्ठ हो। पहले गोष्ठमें (गोशालमें) सुप्रज्वलित अग्नि परिस्तरणपूर्व्वक दुग्धद्वारा ऐसा चरुपाक करे जिसकी देवता सूर्य्य हो। और "पूषा गा अन्वेतु" इत्यादि मन्त्रद्वारा होम करनेपर लोहकार, वृषकी एक ओर चक्र और दूसरी ओर त्रिशूलद्वारा दाग देवे। अङ्कित वृषको "हिरण्यवर्णा" इत्यादि चार और "शन्नोदेवी" इत्यादि मन्त्रसे स्नान करावे। स्नात और अलङ्कृत उस वृषको स्नात और अलङ्कृत चार वत्सतरीके साथ आनयनकर रुद्राध्याय, पुरुषसूक्त और कुष्माण्ड मन्त्रका जप करे वृषके दक्षिणकर्णमें "पिता वत्स" इत्यादि मन्त्रपाठ करे। "वृषो हि भगवान् धर्म्मश्चतुष्पादः प्रकीर्त्तितः। वृणोमि तमहं भक्त्या स मे रक्षतु सर्व्वतः॥" अर्थात् वृष साक्षात् भगवान् चतुष्पाद धर्म्म कहा गया है, मैं उसे भक्तिपूर्व्वक वरण करता हूं, वह मेरी सर्व्वदा रक्षा करे। और "एतं युवानं पतिं वो ददाम्यनेन क्रीडन्तीश्चरथ प्रियेण। माचाशप्ति प्रजया मा तनुभिर्मा रधाम द्विषते सोम राजन्" इसका भी पाठ करे। ईशान कोणमें वृषको वत्सतरी युक्त करे; होताको एक जोड़ा वस्त्र, सुवर्ण और कांस्य प्रदान करे; लोहकारको मनोगत वेतन, वस्त्रद्वय और भोजन प्रदान करे; और इस कार्य्यमें कई ब्राह्मणोंको भोजन करावे। उत्सृष्ट वृषभ जिस जलाशयमें जल पीता है, वही जलाशय समस्त पितृगणोंको तृप्तिकारक होता है। वृष दर्पित होकर जिस जगहकी जमीन खोदता है, उसके शृङ्गसे खुदी हुई वह मट्टी प्रचुर अन्नपानरूपसे पितृगणोंको तृप्त करती है।

षडशीतितम अध्याय समाप्त ॥ ८६ ॥

---

## सप्ताशीतितम अध्याय।

वैशाखी पूर्णिमाको कृष्णसार-मृगचर्म्म स्वर्णशृङ्ग, रौप्यखुर और मुक्तालाङ्गूलभूषित कर मेषलोमसमन्वित वस्त्रपर (कम्बलपर) फैलावे; तिलके आढ़ उस तिलसे आच्छादित कर उसको नाभिमें सोना रखे। बाद दोनो वस्त्रसे आच्छादन करे। सब प्रकारके गन्ध और रत्नद्वारा अलङ्कृत करे। यथाक्रम क्षीर, दही, घृत और मधुपूर्ण चार तैजसपात्र चारों ओर रख, वस्त्रयुगलधारी आहिताग्नि अलङ्कृत ब्राह्मणको वह कृष्णाजिन प्रदान करे। इस बारेमें श्लोक गाया है। जो आदमी सखुर, शृङ्गयुक्त कृष्णाजिन तिल और वस्त्रद्वारा आच्छादित और सर्व्व रत्नालङ्कृत कर दान करता है,—समुद्रगुहा, सर्व्वपर्व्वतवन काननां, चतुःसमुद्रवलयिता पृथिवी दानसे जो फल

* कोई कोई कहते हैं, नील अर्थात् सम्पूर्ण श्यामवर्ण, किंवा रक्तवर्ण अथच शुक्ल मुख इत्यादिक अर्थ। पर यह रघुनन्दनकृत शास्त्रवचनका सम्मत नहीं है।

होता है, निःसंशय उसे वही फल प्राप्त होता है। कृष्णाजिनमें तिल, सुवर्ण, मधु और घृत रखकर जो व्यक्ति ब्राह्मणको देता है, वह सब पापोंसे मुक्त होता है।

सप्ताशीतितम अध्याय समाप्त ॥ ८७ ॥

---

## अष्टाशीतितम अध्याय।

प्रसूयमाना (अर्द्धनिःसृतवत्सा) गाय पृथिवी होती है। उस गायको अलङ्कृतकर ब्राह्मणको दान देनेसे पृथिवीदानका फल मिलता है। इस विषयमें एक गाथा है:—श्रद्धायुक्त और समाहित होकर उभयतोमुखी गाय दान करनेसे सवत्सा-गायके जितने रोम होते हैं, उतने युगतक दानकर्त्ता स्वर्गमें वास करता है।

अष्टाशीतितम अध्याय समाप्त ॥ ८८ ॥

---

## नवाशीतितम अध्याय।

कार्त्तिक मासके अधिदेवता अग्नि हैं और अग्नि सब देवताके मुख हैं; अतएव सम्पूर्ण कार्त्तिकमासभर बहिःस्नान-रत, गायत्रीजप-तत्पर, एकबार मात्र हविष्याशी होकर रहनेसे वर्षभरके किये हुए पापसे मनुष्य मुक्त होता है। समस्त कार्त्तिकमास नित्यस्नायी, जितेन्द्रिय, गायत्री जपरत, हविष्याशी और दानशील होकर रहनेसे मनुष्य सब पापोंसे मुक्त होता है।

नवाशीतितम अध्याय समाप्त ॥ ८९ ॥

## नवतितम अध्याय।

अग्रहायण मासमें मृगशिरा-नक्षत्रयुक्त पूर्णिमाको एक प्रस्थ चूर्णित-लवणको सुवर्णनाभकर अर्थात् मध्यभागमें सुवर्णयुक्तकर चन्द्रोदयके समय ब्राह्मणको दान करे; ऐसा करनेसे (मनुष्य) रूपवान् और सौभाग्यवान् होता है। पौषी-पूर्णिमा यदि पुष्य-नक्षत्रयुक्त होवे, तो उस दिन गौर सर्षप-कल्कसे (पीले-सरसोंकी खलीसे) शरीर निर्मलकर, गायके घीसे भरे हुए कुम्भद्वारा अभिषिक्त होकर और सर्व्वौषधि, सर्व्वगन्ध तथा सर्व्वबीजसे स्नानकर घीसे भगवान् वासुदेवको स्नान करावे। अनन्तर गन्ध, पुष्प, धूप, दीप, नैवेद्यादिसे पूजाकर वैष्णवमन्त्र, ऐन्द्रमन्त्र, बार्हस्पत्यमन्त्र और स्विष्टकृत मन्त्रसे अग्निमें आहुति देवे; अनन्तर सुवर्ण सहित घी देकर ब्राह्मणोंसे स्वस्तिवाचन करावे। होताको एक जोड़ा वस्त्र देवे। इस कामसे पुष्टिलाभ होता है। माघी-पूर्णिमा यदि मघा-नक्षत्रयुक्ता हो, तो उस दिन तिलसे श्राद्ध करनेसे (मनुष्य) पूत होता है। फाल्गुनमासकी पूर्णिमा उत्तरफल्गुनी-नक्षत्रयुक्ता होनेसे उस दिन सुसंस्कृत और स्वास्तीर्ण शय्या ब्राह्मणको दान करानेसे रूपवती, धनवती और मनोज्ञा भार्य्या मिलती है; स्त्रियोंके ऐसा करनेसे उक्त गुणयुक्त स्वामी मिलता है। चैत्र मासकी पूर्णिमा चित्रा-नक्षत्रयुक्ता

होनेसे उस दिन चित्रवस्त्र दान करनेसे भो भाग्यलाभ होता हैं। वैशाखी-पूर्णिमा विशाखा-नक्षत्रयुक्त होनेसे उस दिन सात ब्राह्मणोंको क्षौद्र-मधुयुक्त तिलदान कर-कर धर्मराजको प्रसन्न करनेसे मनुष्य पाप-मुक्त होता है। ज्येष्ठमासकी पूर्णिमा ज्येष्ठा नक्षत्रयुक्त होनेसे उस दिन छत्र पादुका दान करनेसे, गोसम्पत्तिशील होता है। उत्तराषाढ़ा-नक्षत्रयुक्त आषाढ़ी पूर्णिमाको अन्नजल दान करनेसे वह (अन्नजल) परलोकमें अक्षय होता है। श्रवणा-नक्षत्र-युक्त श्रावणी पूर्णिमाको अन्न वस्त्र युगाच्छादित जलधेनु दान करनेसे स्वर्गलाभ होता है। उत्तराभाद्रपद नक्षत्रयुक्त भाद्री पूर्णिमाको गोदान करनेसे सर्व्वपापमुक्त होता है। आश्विन मासकी पूर्णिमाको चन्द्र अश्विनीनक्षत्र-स्थित होनेसे, सुवर्णयुक्त घृतपूर्णपात्र ब्राह्मणको देनेसे अग्नि दीप्र होता है। कृत्तिका-नक्षत्रयुक्त होनेसे चन्द्रोदयके समय दीपमध्यस्थानमें ब्राह्मणको सर्व्वगन्ध-गन्ध रत्नयुक्त शुक्लवर्ण वा अन्यवर्ण वृषदान करनेसे उसे कान्तारभय नहीं होता। उपवासी रहकर वैशाख शुक्ल तृतीयाको अक्षतद्वारा वासुदेवकी पूजा करनेसे, अक्षतद्वारा होम करनेसे और अक्षत दान करनेसे सर्व्व-पापसे मुक्त होता है। उस दिन जो कुछ दान किया जाता है, वह अक्षय होता है।

उपवासी रहकर पौषीपूर्णिमाकी परवर्त्ती कृष्णपक्षकी द्वादशीको तिलद्वारा स्नान, तिलोदकदान, तिलसे वासुदेव-पूजा, तिल होम और तिलभोजन करनेसे सर्व्वपापमुक्त होता है। माघी पूर्णिमाकी परवर्त्ती कृष्णपक्षकी द्वादशीको श्रवणा नक्षत्र होनेसे उपवासी रहकर वासुदेवके सामने महाव-र्त्तिद्वयद्वारा दीप दान करे; अष्टोत्तरशतपल-परिमित घी [illegible] दक्षिणमें और रखे। और अष्ट शत-पल-परिमित तिलतैलमें भरकर एक श्वेत वस्त्रद्वारा आवृत और एक दीप उसमें और रखे। यह कर्म किया हुआ मनुष्य जिस र जन्ममें जिस देश और जिस वंशमें उत्पन्न होता है, उसीमें ही वह यशस्वी होता है। सम्पूर्ण आश्विन मासमें ब्राह्मणको घी दान करे। उसमें अश्विनीकुमारद्वयको प्रसन्न होनेसे रूपवान् होता है। उसी मासमें प्रत्यह दुग्धद्वारा ब्राह्मण भोजन करानेसे राज्य मिलता है। चन्द्रके रेवती नक्षत्रमें गमन करनेसे प्रतिमास रेवती प्रीत्यर्थ मधु-घृतयुक्त परमान्न ब्राह्मणोंको भोजन कराकर रेवतीको प्रसन्न करनेसे मनुष्य रूपवान् होता है। माघमासमें प्रत्यह अग्निमें तिलका होम करनेसे ब्राह्मणोंको घी और कृष्माण्ड भोजन करानेसे मनुष्य दीप्ताग्नि होता है। सब चतुर्दशियोंको नदी जलमें स्नानकर धर्मराजकी पूजा करनेसे सर्व्व-पापमुक्त होता है। यदि चन्द्र-सूर्य-ग्रह-भोग्य विपुल भोगकी इच्छा हो, तो म घ

और फाल्गुन मासभर रोज प्रातः स्नान करे।

नवतितम अध्याय समाप्त ॥ ९० ॥

## एकनवतितम अध्याय।

कूपकर्त्ताका आधा पाप कूएँसे जल निकलनेपर नाश होता है, तालाब खुदवानेवाला नित्यतृप्त होकर वरुणलोक भोग करता है. जलदाता सर्व्वदा तृप्तिलाभ करता है। वृक्षगण परलोकमें वृक्षरोपण कर्त्ताको पुत्रके समान सुख देते हैं। वृक्षदाता वृक्षपुष्पोंसे देवताओंको, फलसे अतिथिको, छायाद्वारा अभ्यागतको और वृष्टिके समय जलद्वारा पितृगणको प्रसन्न करता है। सेतुकारी स्वर्गलाभ करता है। मन्दिर बनानेवाला जिस देवताका मन्दिर बनाता है, उसी देवताके लोकमें गमन करता है; सुधाद्वारा सफेदी करानेसे तपस्वी होता है; चित्र करनेसे गन्धर्व्वलोक प्राप्त होता है। पुष्पदान करनेसे श्रीमान् होता है, अनुलेपन प्रदान करनेसे कीर्त्तिमान होता है; दीप प्रदान करनेसे चक्षुष्मान् और सर्व्वत्र उज्ज्वल होता है; अन्नदान करनेसे बलवान् होता है; धूपदान करनेसे ऊर्द्धगमन करता है; देवनिर्म्माल्य साफ करनेसे गोदानका फल होता है; देवगृह धोनेसे, देवगृहोपलेपन, ब्राह्मणोच्छिष्टमार्ज्जन, ब्राह्मणपादप्रक्षालनादि कर्म्मसे और ब्राह्मणकी बीमारीके समय सेवा करनेसे गोदानके समान फल होता है। कूप, उपवन तड़ाग और देवगृहका पुनः संस्कारकर्त्ता मौलिक फल अर्थात् निर्म्माताके बराबर फल लाभ करता है।

एकनवतितम अध्याय समाप्त ॥ ९१ ॥

## द्विनवतितम अध्याय।

अभयदान सब दानोंकी अपेक्षा श्रेष्ठ है, उसे प्रदान करनेसे मनुष्य अभीष्टलोकमें गमन करता है। भूमिदान करनेसे भी वही फल मिलता है। गोचर्म्ममात्र पृथिवीदान करनेसे सब पापोंसे छूट जाता है। गोदान करनेसे स्वर्गलाभ होता है। दश धेनुदान करनेसे स्वर्गलोक, सौ धेनुदान करनेसे ब्रह्मलोक और सुवर्णशृङ्ग, रौप्यखुर, मुक्तालाङ्गूल, कांस्यक्रोड़ और वस्त्रोत्तरीय धेनुदान करनेसे, उस धेनुके जितने रोम होंगे उतने वर्षतक स्वर्ग भोग करेगा, विशेषतः कपिला धेनुके दान करनेसे। भारवहनक्षम बिलोत वृषके दान करनेसे दश धेनुदानका फल होता है। अश्वदाता सूर्य्य-सालोक्य, वस्त्रदाता चन्द्रमाः-सालोक्य और सुवर्ण दान करनेसे अग्नि-सालोक्य पाता है। रजत दान करनेसे रूपवान् होता है, तैजसपात्र दान करनेसे सर्व्वाभिष्ट सिद्धि होती है, घृत, मधु, वा तैल दान करनेसे और औषध दान करनेसे अरोगी होता है। लवण दान करनेसे लावण्य; श्यामकादि धान्य दान करनेसे और शस्यदान करनेसे तृप्ति; अन्नदान करनेसे सकल इष्ट; कुल-

इत्यादि धान्य दान करनेसे सौभाग्य ; अनुक्त शरीर और द्रव्य दान करनेसे स्वर्गप्राप्ति होती है। तिलदाता वाञ्छित सन्तान प्राप्त होता है। काष्ठदान करनेसे दीप्ताग्नि होता है और समरमें उसको सदाजीत होती है। आसनदान करनेसे स्थान अर्थात् राज्य ; शय्यादान करनेसे भार्य्या ; पादुका-दान करनेसे अश्वतरी युक्त रथ ; छत्रदान करनेसे स्वर्ग ; चंवरदान करनेसे कर्म्मसुख और गृहदान करनेसे नगराधिपत्य प्राप्त होता है। लोकमें जो जो अभीष्ट वस्तु हैं और घरमें जो बहुत प्रियवस्तु है, उसके अक्षय होनेकी आशा करके वह वस्तु गुणवान् ब्राह्मणको दान करे।

द्विनवतितम अध्याय समाप्त ॥ ९२ ॥

---

## त्रिनवतितम अध्याय।

अब्राह्मणको जो दान दिया जाता है, परलोकमें ठीक उसके बराबर या वही वस्तु मिलती है। हीन ब्राह्मणको देनेसे द्विगुण, उत्तम अध्ययनसम्पन्न ब्राह्मणको देनेसे सहस्रगुण और वेदपाठी ब्राह्मणको देनेसे परलोकमें उसका अनन्तगुण मिलता है। अपना पुरोहित ही दान पात्र है ; भगिनी, कन्या और जामाता भी दानपात्र है। धर्म्मज्ञ व्यक्ति वैडालवृत्ति ब्राह्मणको एक बिन्दु जल भी न दे, पापिष्ठ बकवृत्तिको भी न दे और विद्वानके रहते वेदानभिज्ञको भी न दे। धर्म्मध्वजी अर्थात् जो बहुत लोगोंके सामने धर्म्माचरणकर आप ही दूसरोंको कहता फिरता है, सर्व्वदा पर-धनाभिलाषी, कपट, लोकवञ्चक, हिंस्र और विश्वनिन्दक आदमी विडालवृत्ति कहाता है। अपना विनीत भाव दिखानेके लिये सर्व्वदा अधोदृष्टि, निठुर, परार्थनाशकर स्वार्थसाधनमें तत्पर और कपटविनयी द्विज बकव्रती कहाता है। बकव्रती और मा-र्ज्जारलिङ्गी अर्थात् विडालव्रती मनुष्य उसी पापके फलसे अन्धतामिस्र नरकमें जाते हैं। पापकर उसका प्रायश्चित्त—पाप छिपाकर व्रतनआदि द्वारा स्त्री—शूद्रादिका भ्रम जन्माकर धर्म्मच्छलसे न करे। वेदाभिज्ञ इह परलोकमें ऐसे ब्राह्मणोंकी निन्दा किया करते हैं। अथवा जो कपट प्रबन्धसे किया गया है, वह राक्षस भाव प्राप्त होता है। वस्तुतः अलिङ्गी अर्थात् अब्रह्मचारी प्रभृति जो व्यक्ति लिङ्गविशेष मेखला-अजि-नादि अवलम्बनकर जीविका निर्वाह करते हैं, वहलोग ब्रह्मचारी प्रभृतिका, तो पाप हरण करते हैं और स्वयम् कुक्कुटादि तिर्य्यकयोनिमें जन्म लेते हैं। धर्म्मार्थदान यशोलिप्सु होकर न करे, भयसे न करे, उपकारी आदमीको न करे और नृत्यगीतशील व्यक्तिको भी न करे, यह विषय है।

त्रिनवतितम अध्याय समाप्त ॥ ९३ ॥

---

## चतुर्नवतितम अध्याय ।

गृहस्थ अपने मांसको लटकते हुए देखकर बालोंको पकते हुए देखकर अथवा सन्तानकी सन्तानको देखकर भार्य्याको पुत्रादिके पास रख अथवा साथ ले वन जाय । वहां भी अग्निकी परिचर्य्या करे, अफालकृष्ट फलादिद्वारा पञ्चयज्ञ निर्व्वाह करे । स्वाध्यायका परित्याग न करे; ब्रह्मचर्य्यकी रक्षा करे; चर्म्म वा चीर वस्त्र परिधान करे । जटा, श्मश्रु, लोम और नख धारण करे । तीन बार स्नान करे । कपोतवृत्ति अर्थात् यथालब्धभोजी—सञ्चय हीन, मासपर्य्यन्तसञ्चयी या वत्सर-सञ्चयी होवे । वत्सर-सञ्चयी पूर्व्वसञ्चित अन्न आश्विनी पूर्णिमाको त्यागकर डाले । वनमें वास करता हुआ—एक ही पत्र, काष्ठपत्र या पत्थरादि खण्डपर ग्रामसे लाकर आठ ग्रास खावे ।

चतुर्नवतितम अध्याय समाप्त ॥ ९४ ॥

---

## पञ्चनवतितम अध्याय ।

वानप्रस्थ तपस्याद्वारा शरीर सुखावे । ग्रीष्ममें पञ्चतपा करे; वर्षाकालमें खुली जगह सोवे; जाड़ेमें गीला कपड़ा पहने रहे; सब समय ही नक्ताभोजी होवे । पुष्पाशी फलाशी, शाकाशी, पर्णाशी और मूलाशी होवे अथवा एक दिन छोड़कर दूसरे दिन एक बार यवान्न भोजन करे; अथवा चान्द्रायणद्वारा ही दिन बितावे; अथवा अश्मकुट या दन्तोलूखलिक होवे । देव जाति, मानुषादि जाति-समुदायात्मक इस समस्त जगतको मूल-तपस्या, अन्त तपस्या और मध्य तपस्या ही धारण करती है । दुस्तर, दुर्लभ, दूरवर्त्ती और दुष्कर सब पदार्थ ही तपस्या साध्य हैं । कारण तपस्या दुर्लङ्घनीय है ।

पञ्चनवतितम अध्याय समाप्त ॥ ९५ ॥

---

## षन्नवतितम अध्याय ।

इस प्रकार तीन आश्रममें आसक्ति निवृत्ति होनेसे प्राजापत्य यागकर सर्व्ववेद दक्षिणा अर्थात् सर्व्वस्व दान पूर्व्वक प्रव्रज्याश्रमी होवे । इन यागादिकी कथा यजुर्व्वेदीय उपाख्यान-ग्रन्थमें कही गई हैं । अपनेमें अग्नि आरोपितकर भिक्षार्थ ग्राममें प्रवेश करे । सात घरमें भिक्षा मांगे, भिक्षा न पानेसे दुःखी न होवे; भिक्षुकके पास भिक्षा न मांगे । लोगोंका भोजन हो जानेपर और उच्छिष्ट पात्र उठाये जानेपर काठ, मट्टी या अलाबूके पात्रमें भिक्षा मांगे; वह सब पात्र केवल जलसे शुद्ध होंगे । सम्मानपूर्व्वक भिक्षा देने आवे, तो उसे न ले । शून्यस्थान वा वृक्षमूलमें रहे । गांवमें दूसरी रात न रहे । कौपीन मात्र वस्त्र धारण करे । दृष्टिपूत पादक्षेपन करे; वस्त्रपूत जल ही लेवे; सत्यपूतवाक्य कहे;

शरी और धरणी-द्वयमान पादयुगल भगवान् वासुदेवका ध्यान करे। जो जिसका ध्यान करेगा उसे मृत्युके बाद वही मिलेगा, यह ध्यान रहस्य है। अतएव सकल क्षर अर्थात् अनित्य और विकारी वस्तु त्यागकर अक्षर अर्थात् नित्य और अविकृत वस्तु हीका ध्यान करे। पुरुषके बिना अक्षर वस्तु भी कुछ नहीं है। पुरुषप्राप्ति होने हीसे प्राणी मुक्त होता है। क्योंकि महाप्रभु सकल पुर अर्थात् भूतग्राम वा लिङ्गशरीर अधिकारकर शयन अर्थात् अवस्थान करते हैं, इसीसे तत्त्वविद्या परायणगण उन्हें पुरुष कहते हैं। योगी प्रत्यह निरलस होकर प्रथम रात्रि और शेषरात्रिमें निर्गुण पञ्चविंश अर्थात् चतुर्विंशति तत्त्वके अनन्तरगत, सत्यरूप और चक्षुरादिके अगोचर विष्णुरूपी पुरुषका ध्यान करे और वह अर्थात्—ब्रह्म पुरुषप्रकृत्यादि सर्वतत्त्वोंके बहिर्भूत, अनासक्त, सर्वभृत्, निर्गुण अथच त्रिगुणकार्य्य ज्ञान सुखादिके साक्षिस्वरूप सर्वभूतोंके बाहर और भीतर स्थितस्थावर और जङ्गम स्वरूप, निराकारत्व प्रयुक्त अविज्ञेय अतएव दूरस्थ अथच वह सबके निकट भी हैं। असल बात यह है, कि वह भूतोंके साथ अविभक्त है अथच विभक्तके समान स्थित हैं, भूत, भविष्य और वर्त्तमान स्वरूप, सर्वसंहारक और सर्वोत्पादक हैं। वह सब ज्योतियोंकी ज्योति और प्रधान निवृत्तिके बाद प्राप्य हैं—ऐसा कहा गया है। वही ज्ञानस्वरूप, घटपटादि ज्ञेयस्वरूप, ज्ञानगम्य और सबकी हृदयमें अवस्थित हैं। इस प्रकारसे क्षेत्रयोग और ब्रह्मसम्बन्धमें ज्ञान और ज्ञेय संक्षेपमें कहा गया। मेरे भक्त इसे अच्छी तरह जानकर मुझे पा सकते हैं।

सप्तनवतितम अध्याय समाप्त ॥ ९७ ॥

---

## अष्टनवतितम अध्याय।

भगवान् इतनी भगवती वसुमतीको यह सब बातें कहनेपर वसुमती भगवान् जानुद्वय एवम् मस्तक और करद्वयद्वारा नमस्कारकर अर्थात् उक्त अङ्ग सकल भूतलमें लुण्ठितकर प्रणामपूर्वक कहने लगीं।— भगवन्! आकाश शब्दरूपि वायु चन्द्ररूपि, तेज गन्धरूपि और जल पद्मरूपि— इस प्रकार महाभूत चतुष्टय सर्वदा तुम्हारे रहते हैं; मैं भी इसी प्रकार भगवान्के पादद्वयके मध्यवर्त्ती होकर रहना चाहती हूं। वसुमती कर्त्तृक इस प्रकार कहे जानेपर भगवान्ने "तथास्तु" कहा। पृथिवीने पूर्णमनोरथ होकर वही किया। "तुमको नमस्कार है। हे देव देव! हे वासुदेव! आदिदेव! कामदेव! कामपाल! महीपाल! अनादिमध्यान्त! प्रजापति! सुप्रजापति! महाप्रजापति! ऊर्जप्रजापति! वाचस्पति! सप्रजापति! दिवस्पति! वनस्पति! पय-

स्पति! पृथिवीपति! वर्षिलपति! दिक्‌-
पति! मरुत्पति! मरुत्पति लक्ष्मी-
पति! ब्रह्मरूप! ब्राह्मणप्रिय! सर्व्वग!
अचिन्त्य! ज्ञानगम्य! पुरुहूत! पुरुष्टुत!
ब्रह्मण्य! ब्रह्मप्रिय! ब्रह्मकायिक! महा-
कायिक! महाराजिक! चतुर्म्महाराजिक!
भास्वर! महाभास्वर! सप्त! महाभाग!
स्वर! तुषित! प्रतर्द्दन! परिनिर्म्मित!
अपरिनिर्म्मित! वशवर्त्तिन्! यज्ञ! महा
यज्ञ! यज्ञयोग! यज्ञगम्य! यज्ञनिधन!
अजित! वैकुण्ठ! अपार! पर!
पुराण! लेख्य! प्रजाधर! चित्रशिख!
गदधर! यज्ञभागहर! पुरोडाशहर!
विश्वेश्वर! विश्वधर! शुचिश्रवः! अच्य-
नार्च्चन! घृतार्च्चिः! खण्डपरशु! पद्म-
नाभ! पद्मधर! पद्मधराधर! हृषि-
केश! एकशृङ्ग! महावराह! द्रुहिन!
अच्युत! अनन्त! पुरुष! महापुरुष!
कपिल! सांख्याचार्य्य! विष्वक्सेन! धर्म्म!
धर्म्मद! धर्म्माङ्ग! धर्म्मवसुप्रद! वरप्रद!
विष्णु! जिष्णु! सहिष्णु! कृष्ण! पुण्ड-
रीकाक्ष! नरनारायण! परायण! और
जगत्पारायण! तुम्हें बहुवार नमस्कार है।
यह कहकर पृथिवीने देवदेवका स्तव किया।
पूर्णमनोरथा भगवति पृथिवी भगवान्‌का
इस प्रकार स्तवकर देवताओंके समक्ष कहने
लगीं।

अष्टनवतितम अध्याय समाप्त॥ ९८॥

---

## नवनवतितम अध्याय।

देव देव विष्णुके पादसंवाहनमें नि-
युक्ता, तपस्यतेजस्विनी, तप्तकाञ्चन-चारु-
वर्णा लक्ष्मीको देखकर आनन्दिता वसुमती
पूछने लगीं—हे प्रफुल्लरक्त-कमल सुन्दर
करतले! सर्व्वश्रेष्ठे! हे प्रफुल्ल-पद्मनाभ-
संवाहन-कारिणि! (प्रफुल्ल-पद्मनाभ = विष्णु)
हे प्रफुल्ल रक्तकमलमध्य-समानवर्णे! प्रफुल्ल
रक्तकमल-वनमें सर्व्वदा तुम्हारा वास है।
हे इन्दीवरलोचने! हे सुवर्णवर्णे!
शुक्लाम्बरधारिणी! हे रत्नविभूषिताङ्गि!
हे चन्द्रानने! हे सूर्य्यवत्प्रभोपिप्रकाशिनी!
हे महाप्रभवे! हे जगत्श्रेष्ठे! तुम नि-
हो, तुम जगत्‌में प्रधान हो, तुम लक्ष्मी
तुम शोभा, तुम विरति, तुम जया, तु-
कान्ति, तुम प्रभा, तुम कीर्त्ति, तुम विभूति
तुम सरस्वती, तुम वाक्य, और तुम ताप-
सिनी शक्ति हो। स्वधा, तितिक्षा, वसु-
प्रतिष्ठा, स्थिति, उन्नमहीचा, सुनी-
विशालख्याति, अनसूया, स्वाहा, मेधा
बुद्धि सब तुम हो। हे असितलोचने
जैसे वह सर्व्वश्रेष्ठ विष्णु समस्त आक्रमणा-
अवस्थान किये हुए हैं, हे वरदे! मैं जान-
हूं वैसे ही तुम भी अवस्थित करती
तथापि मैं विभूति रूपिणीतुम्हारी
सेको जगत् पूछती हूं। इस प्रकार
जानेपर देवदेवके अग्रभागस्थिता
तब वसुधाको कहने लगीं,—हे हेमव-

मैं सर्व्वदा मधुसूदनके पार्श्वमें रहती हूं। वही मधुसूदनकी भार्य्या है जिसका स्मरण करती हूं, उसे लोक श्रीमान् कहते हैं; जो मुझसे अपनेको स्मरण करा सकता है, उसीमें मैं सर्व्वदा रहती हूं। हे लोक धात्रि ! वह विस्तारित रूपसे सुनो। सूर्य्य-चन्द्र-नक्षत्रराजि-विराजित निर्म्मल गगनमण्डल, इन्द्रायुध भूषित विद्युदालोक-समुज्ज्वल वर्षणोन्मुख जलधर, निर्म्मल स्वर्ण, रौप्य, रत्न, निर्म्मल वस्त्र, सुधा-धवलित प्रासाद माला, ध्वजभूषित देवमन्दिर, सद्यःप्रस्तुत वास्तु, गोमयोपलिप्त स्थान, मत्तगयन्द, प्रहृष्ट अश्व, दर्पित वृष और अध्ययनसम्पन्न ब्राह्मण—हे भूमे ! इन सबमें मैं रहती हूं। सिंहासन, आमलक, बेल्व, छत्र, शङ्ख, पद्म, प्रदीप्त हुताशन, उन्नीलित खड्ग और आदर्शके नीचे मैं अवस्थित हूं। जलपूर्ण कुम्भ, सचामर, तालवृन्त अलङ्कृत स्थान मनोहर भृङ्गार पात्र और नवोद्धृत मृत्तिकामें मैं रहती हूं। दूध, दही, घृत, दूर्व्वतृण, क्षौद्र, मधु, पुरन्ध्रियोंकी देह, कुमारियोंकी देह, देवता तपस्वी और यतियोंकी देह, यज्ञपरायण पुरुष, सम्मुख संग्राममें निहत वा दीक्षितकी देह, स्वर्गसमागत नदीय आत्मा, वेदध्वनि, शङ्खशब्द, स्वाहाशब्द, स्वधाशब्द, वाद्यमित्र, विवाहोद्यानघर, यज्ञ, शिरःस्नानकृत, शुक्ल पुष्प, पर्व्वत, फल, रम्यप्रदेश, प्रधान प्रधान नदी, पूर्ण सरोवर, निर्म्मल हरित-तृणावृत भूमि, पद्मवन, फल पुष्प सम्पन्न वन, शृङ्गोगत शिशु, स्तन्यपायी शिशु, हर्षयुक्त व्यक्ति, साधु, धर्म्मपरायण मनुष्य, सदाचारनिष्ठ, शास्त्रानुशीलन-तत्पर, विनीतवेश, सुवेश, जित अहिविन्द्रिय, जितमनोवृत्ति, मलशून्य, शुद्धान्न भोजी, अतिथिपूजक, स्वदार-सन्तुष्ट, धर्म्मनिरत, धर्म्मैकनिष्ठ, अतिभोजन-विमुख, सर्व्वदा पुष्पान्वित, सुगन्धिदेह, सुगन्धलिप्त, स्वर्ण-कुण्डलादि भूषित, सत्यवादी, सर्व्व भूतकी हितचेतन, गृहस्थ, क्षमान्वित, क्रोधवर्जित, स्वकार्य्यदक्ष, परकार्य्यरत, सदाचरेता, सर्व्वदा विनीत और सर्व्वदा सुविभूषिता, पतिव्रता, प्रियवादिनी अमुक्तहस्ता, सपुत्रा, सुरक्षितभाण्डा, उपहार प्रिया, परिष्कृत-गृहा, जितेन्द्रिया, कलहपराङ्मुखी, धर्म्मपरायणा और दयान्विता नारी सकल और मधुसूदन— इन सबमें मैं हमेशा रहती हूं। मैं कभी दमभरके लिये भी पुरुषोत्तम-वियुक्त होकर नहीं रहती।

नवनवतितम अध्याय समाप्त ॥ ९९ ॥

---

## शततम अध्याय।

स्वयम् विष्णुकथित यह श्रेष्ठ धर्म्मशास्त्र जो सब द्विज पढ़ेंगे या पढ़ावेंगे, उनको उत्तमरूपसे स्वर्गप्राप्ति होगी। पवित्र, मङ्गलजनक, स्वर्गजनक, आयुष्य, ज्ञानसाधन,

यशस्कर और धन-सौभाग्य वर्धन, शास्त्र भूमिलिप्सु मनुष्योंके लिये सर्व्वदा पाठ्य धारणीय, प्रार्थनीय, श्रोतव्य और श्राद्ध-कालमें आवर्त्तनीय है। हे वसुधे! मैंने प्रसन्न होकर जगत्के हितार्थ तुम्हारे पास यह उत्कृष्ट निगूढ़तत्त्व प्रकाश किया। यह सनातन धर्म्मशास्त्र सौभाग्यजनक, परम गोपनीय, दुःस्वप्ननाशक, बहुपुण्य-प्रचारक और मङ्गल-जनक है। *

---

* इस श्लोकके बहुत अर्थ हो सकते हैं, पर उसके उल्लेख करनेकी कोई आवश्यकता नहीं।

शततम अध्याय समाप्त।

---

श्रीविष्णुसंहिता सम्पूर्ण।

# विजया वटिका।

अनेक प्रसिद्ध डाक्तर कविराज वैद्य कहते हैं ज्वरादि रोगोंकी ऐसी महौषधि अभीतक और कभी ईजाद नहीं हुई। ज्वर होनेका लक्षण आगया है शरीर हाथ पैरोंमें हड़फूटन होने लगी है निन्द आने लगी है आंखोंमें गर्मी आ गई है—ऐसे मौकेपर तीन तीन घण्टे पीछे एक एक करके दो विजया वटिका मात्र खा लेनेसे ज्वर आनेका भय नहीं रहेगा। विजया वटिका तन्दुरुस्तीकी हालतमें खाई जाती है। सहज शरीरमें खानेसे बल बढ़ता है कान्ति बढ़ती है तन्दुरुस्तीमें खानेसे और रोगोंसे जकड़ जानेका भय नहीं रहता।

## विजया वटिकाका मूल्यादि।

| वटिकाकी संख्या | | मूल्य | डाकमहसूल | पैकिङ्ग | वी॰ पी॰ |
|---|---|---|---|---|---|
| १ नं॰ डिबिया | १८ | ॥≈) | ।) | ≈) | -) |
| २ नं॰ डिबिया | ३६ | १≈) | ।) | ≈) | -) |
| ३ नं॰ डिबिया | ५४ | १॥≈) | ।) | ≈) | -) |
| बहुत बड़ी—गृहस्थोंके कामकी डिबिया अर्थात् | | | | | |
| ४ नं॰ डिबिया | १४४ | ४।) | ।) | ≈) | -) |

## विजया वटिकाका अलौकिकत्व

रोगीकी नाड़ीपर दिन रात ज्वर है शोथकी ऐंचातानी और बहुतसे तड़पड़ाता हुआ कष्ट पाता है उसका हाथ पांव मुंह सूज गया है आंख पीली हो गई हैं नाकसे नकसीर फूटती है—ऐसे विविध व्याधिग्रस्त रोगी भी विजया वटिकासे अच्छे हुए हैं। और जब आदमीको शोथ यकृत कुछ नहीं है ज्वर भी नहीं है अच्छा शरीर है—उस समय भी विजया वटिका सेवनसे भूख बढ़ेगी शरीरका लावण्य बढ़ेगा। इसीसे विजया वटिका विचित्र है।

मिलनेका पता—बी॰ बसु एण्ड कम्पनी ७९ नं॰ हैरिसन रोड कलकत्ता।

इस लोकमें दो प्रकारकी सृष्टि है—दैवी और आसुरी। हे पार्थ! दैवीका विस्तारसे वर्णन किया गया। आसुरीका (अब) सुन। ६

आसुर लोग यह नहीं जानते कि प्रवृत्ति क्या है, निवृत्ति क्या है। वैसे ही उन्हें शौचका, आचारका और सत्यका भान नहीं है। ७

वे कहते हैं, जगत असत्य निराधार और ईश्वर-रहित है। केवल नर-मादाके संबंधसे हुआ है। उसमें विषय-भोगके सिवा और क्या हेतु हो सकता है? ८

भयंकर काम करनेवाले, मंदमति, दुष्टगण इस अभिप्रायको पकड़े हुए जगतके शत्रु, उसके नाशके लिए उत्पन्न होते हैं। ९

तृप्त न होनेवाली कामनाओंसे भरपूर, दंभी, मानी, मदांध, अशुभ निश्चयवाले मोहसे दुष्ट इच्छाएं ग्रहण करके प्रवृत्त होते हैं। १०

प्रलयपर्यंत अंत ही न होनेवाली ऐसी अपरिमित चिंताका आश्रय लेकर, कामोंके परमभोगी, 'भोग ही सर्वस्व है', ऐसा निश्चय करनेवाले, सैकड़ों आशाओंके जालमें फंसे हुए, कामी, क्रोधी, विषयभोगके लिए अन्यायपूर्वक धन-संचयकी चाह रखते हैं। ११-१२

आज मैंने यह पाया, यह मनोरथ (अब) पूरा